दूध मक्खन बेचती हैं वह घर में कभी नहीं पड़ सक्ता। लंडन में १२१०० ग्वाले रोज़ दूध पहुंचाते हैं और उनके पास ५७०० घोड़े हैं, यह सब बड़ी कम्पनियों के द्वारा होता है, ग्रेटबृटन और आयरलेंड में १००० आदमियों पीछे १०३ गौ हैं, वहा पर ७९०६८७४ टन दूध और ८३९९२ टन मक्खन साल भर में पैदा होता है। अमरीका में १८४० में १०० आदमियों में २३ से २७ तक गौएं थीं। १९वी सदी के अन्त में चार आदमियों में एक दुध की गौ पाई गई, कुल गौओं की संख्या १७५००००० है, एक एक गौ से १३० पौन्ड मक्खन ३०० पौन्ड पनीर और ३८० गैलन दूध मिलता है। वहां पर भी बड़ी बड़ी कम्पनियां दूध और मक्खन बनाने की है। और उनके यहां से ये सब चीजें साफ़ मिलती हैं, हिसाब से मालूम हुआ कि अमेरिका में एक एक आदमी को २० पौन्ड (दससेर) मक्खन साल भर में मिल जाता है, यहां पर जिस दिन ऐसा होगा भारत के भाग्य उदय हो जावेंगे।

## (३) पशुओं की नसलें और उनके बढ़ाने के उपाय।

हिन्दुस्तान में चारे और जमीन के अनुसार पशुओं की अनेन्क नसलें होती हैं और जैसा देश होता है वैसे ही वहां

गाय बैलोंकी नस्लें

के पशु भी होते हैं। मालवे के खड़े छोटे २ कान पतली गर्दन, गठे हुये बदन वाले छोटे छोटे बैल, घोड़ों का काम देते हैं और वहां के दुर्गम मार्गों में भागे हुये चले जाने हैं-उनके सख़्त पांव यहां की ज़मीन के मुआफिक है। पंजाब की गौओं में हांसी की नसल सारे मशहूर है। उनकी बाबत हिसार के सरकारी कैटिल फ़ार्म (गोशाला) के

सुपरिन्टेन्डेन्ट साहब लिखते हैं कि "हमारे यहां मवेशियों की केवल एकही नसल रक्खी जाती है और हम उसको शुमाली हिन्दुस्तान के लिये बहुत ही अच्छा समझते है, यह नसल होशियारी से एक प्रकार की गौओं के ऊपर दूसरी नसल के सांड छोड़कर दोगली पैदा की जाती है, इससे सच्चे जानवर पैदा होते हैं और उनको हम हिसार की नसल कहते हैं। यह नसल जानवरों की और सब नसलों की बनिस्वत हरियाने की नसल से ज्यादा मिलती है। गवर्नमेण्ट इस समय इस नसल के चुने हुये नमूनों को इस फारम (गोशाला) से डिस्ट्रिक्ट बोर्डों को सांड देकर बढ़ाने की कोशिश कर रही है। वह सांड डिस्ट्रिक्ट बोर्डों से गांओं में वहां की गौओं के ऊपर छोड़े जाने को भेजे जाते हैं। इस साल हम करीब १०० सांडों के पंजाब में और २० या ३० संयुक्त प्रान्त में भेजेंगे, हिन्दुस्तानी रियासतें और बड़े २ जमींदार भी हमारे यहां से सांड अपने पशुओं की नसल बढ़ाने के लिये लेते हैं, अगर वह ओसर जिन पर यह सांड़ छोडे जांय सावधानता से चुनी जावें और फिर इन ओसरों पर दूसरे सांड हिसार के छोडे जावें तो जानवरों की नसल में बहुत तरक्की होगी, परन्तु हिन्दुस्तान के मामूली लोग इस विषय में बडे बे खबर है इस पर एक बड़ी किताब लिखी जा सक्ती है मै इस समय इस पर अधिक नही लिख सक्ता, हम इस गौशाला में दूध या मक्खन नहीं बनाते, इस लिये मामूली तौर पर हमारी गाय नही दुही जाती और ऐसी हालत में उनमें केवल इतनाही दूध दुहाते हैं जो बच्चों के लिये आवश्यक हो। गौ का दूध बहुत कुछ उसके खूराक पर निर्भर है, हमारे यहां की गौएँ जब हम उनको दूध के लिये खिलाते हैं तो सदैव अच्छा दूध देनेवाली होती

हैं, उनका दूध मक्खन और मलाई से भरा हुआ होता है, हम अपनी गौओं को मामूली तौर पर थान पर चारा नहीं देते, किन्तु जंगल में चराते हैं"। लोगों में भी हरियाने के जानवर सारे मशहूर हैं, यह देश पंजाब के ज़िले हिसार रोहतक गुड़गावां कुछ हिस्सा पंजाब की फुलकिय रियास्तों जैपुर, और बीकानेर का है, यहां की जमीन खुश्क है लेकिन हवा और पानी दोनों अच्छे हैं जमीन में चूने का ऐसा हिस्सा मिला हुआ है कि जिससे जानवरों के बच्चों की हड्डियों की परवरिश होती है, थोड़े ही मेंह से मुल्क में खेतों के किनारे और पहाड़ियों पर खूब घास पैदा हो जाती है, गांओं में गौओं को बाडों में रखते हैं, चार वर्ष की उमर मे माघ फागुन में गौएं व्याहती है जो बछड़े सांड़ नही रक्खे जाते, वे तीन वर्ष के उमर में खेती के बैल कर लिये जाते हैं, गौओं को चरी भूसा खल और बिनौले दिये जाते हैं. अच्छे जानवर ५०-६० इंच ऊंचे होते हैं. उनका बदन गठा हुआ मजबूत और चालाक होता है, रंग मामूली तौर पर सफेद या भूरा होता है, गर्दन ज्यादा भूरी होती है. सांड़ों का रंग स्याह या नीला होता है, कंधे और गर्दन सफेद होते हैं, सिर हलका, चेहरा लंबा, कान लंबे, सींग छोटे, टांगे लंबी, दुम छोटी और पतली होती है। गौओं का बदन बैलों के बनिस्बत ज्यादा हलका होता है, नाक चौड़ी, बाख खूब-सूरत, दूध से भरा हुआ, थन बराबर के २॥ इंच से २ इंच लंबे और सीधे होते हैं। उस देश में गाय ८ सेर से १२ सेर तक दूध देती हैं, परन्तु जब वह बाहिर जाती है तो दूध घट जाता है, पंजाब के पश्चिम और उत्तर मे नमक के पहाड़ और सोहन नदी के बीच में जिले डेरे गाज़ीखां में भी बैलों के तैयार करने का रिवाज है, परन्तु सिवाय मांटगुमरी

को गायों के और कहीं की गाय मशहूर नहीं है. इन गौओं के सिर लवे, माथा कुछ सुकड़ा हुआ, कान छोटे, चेहरा लंबा और खूबसूरत, गर्दन छोटी और हलकी होती है, वाख वहुत अच्छा, कमर लवी, पूंछ जमीन तक लटकने वाली और हाथ पांव सुडौल होते है, ये गायें ७ सेर से १२ सेर तक दूध देने वाली होती हैं। पजाब मे हर काश्तकार जहां तक हो सके कम से कम एक गौ तो अवश्य रखता है। परन्तु वहां पर भैंसे खेती का काम में बैलों की बनिसबत ज्यादा फायदे के पाये गये इसलिये काश्तकारों मे गौओं की जगह भैंसों के रखने का ज्यादा रिवाज होता जाता है। सब से ज्यादा खूबसूरत और अच्छी भैंसें रोहतक और हांसी के नहरी गांओं में होती है और वहां से न सिर्फ कलकत्ते बंबई तक बल्कि हिन्दुस्तान के वाहिर जावा के टापू तक जाती हैं। जमना के खादर, करनाल, पटिआला और हिसार की भैंसें इनसे कम दर्जे की होती है और वहां से इन्हें व्यापारी लोग दूर दूर पंजाब में ले जाते है, परन्तु जैसा कि और जगहों में हुआ पजाब में भी चारे की कमी से न केवल बूढ़े या नकारा किन्तु अच्छे जानवरों की तादाद में भी कमी हो गई। १८६४ में हरियाने में १४१४८३ गाय और ६०८४१ भैंसें थी १६०६ में १३२८८८ गाय और ८५५५० भैंसें रह गई, १६०६ में भिवानी में गाय १२) तक विक गई।

मेजर मैगर और वाधन साहिव अपनी किताव डाइरी फारमिंग इन इन्डिया ( Dairy Farming in India ) (हिन्दुस्तान में दूध वनाने की व्यवस्था) में लिखते है कि "हांसी हिसार की गौए भी इस कारण विगड गई हैं कि उन पर हर तरह के सांड छोड़े जाते है तजुर्वे से यह वात साबित हुई है कि हांसी हिसार और हांसी नागौर और सानीवाल पंजाब

की गौओं पर हांसी और काठियावाड के दोगले सांड़ छोडने से बहुत अच्छी नसल पैदा हो सकती है, सानिवाल ज़िले मोंट गुमरी, हिसार, और कोसी में अच्छी गायें मिलती हैं।" इन गौओं की जो तसवीरें इस किताब में दी हैं उनके देखने से पाया जाता है कि अब भी तवज्जह करने से १२ सेर १५ सेर दूध देने वाली गौएं आसानी से पैदा हो सकती हैं एक गौ जिसकी उमर १६ वर्ष की है बराबर व्याहती और अब भी १० सेर दूध देती है। पश्चिम में सिंध की और दक्खिन में निलौर की गौएं भी बड़ी दूध देने वाली होती हैं, गुजरात और काठियावाड़ की गौएं भी बड़ी प्रसिद्ध हैं और वे भी दस दस बारह बारह सेर दूध की होती हैं। गिरनार की गौएं जो मैंने बड़ौदे की सरकारी गौशाला में देखी इतना ही दूध देने वाली हैं, उनका दूध बहुत ही मीठा और स्वादिष्ट होता है और उनके दाम ५०) या ६०) से अधिक नही होते, परन्तु वे बड़ौदे तक आने में ही दूध से घट जाती हैं, वे गायें हांसी की गायों जैसी सुन्दर नही होती परन्तु उनके बदन बड़े गठे हुए और उनकी दोहनी बड़ी भारी होती है। संयुक्त प्रान्त में कोसी ज़िले मथुरा सदा से गौओं की बड़ी मण्ड़ी चली आई है, वहां से गायें बैल दूर दूर तक जाते हैं और हफ़ते में दो बार पैंठ होती है। आगरे और मेरठ की कमिश्नरियों के लिये यह और हिसार की गायें बड़ी उपयोगी हैं, यदि इनकी टहल और खिलाई अच्छी की जावे तो ये वर्षों तक अच्छा दूध और अच्छे अच्छे बच्चे देती हैं, तजुर्बे से यह बात देख ली गई है, अवध में खीड़ी की नसल के बैल काम में अच्छे होते हैं, परन्तु गौएं ज्यादा दूध देने वाली नहीं होतीं, यह जानवर बनारस और गोरखपुर की कमिश्नरियों के लिये कारआमद हैं।

रुहेलखंड में पीली भीत की नसल के बैल भी मिहनत उठाने वाले होते हैं, परन्तु वहां भी गौएं दूध देने वाली नहीं होती। बुन्देलखण्ड के बैल गायों का भी यही हाल है।

गाय बैलों की नस्ल के बिगड़ने का एक कारण यह भी है कि अच्छे सांड बहुत कम मिलते हैं पहिले तो सांड छोड़ने का रिवाज ही जाता रहा, दूसरे वृषोत्सर्ग जहां होता है वहां चाहे जैसा सांड छोड़ दिया जाता है, शहरों में ऐसे सांड फिरने नहीं पाते और गांवों में भी उनकी दुर्दशा होती है, यदि किसी के यहां अच्छा सांड हुआ भी तो वह अपनी गौओं के सिवाय और किसी की गौ को उसके पास जाने नहीं देता अब खीड़ी में एक स्टड़ (गौशाला। अच्छे सांड़ों के पैदा करने और डिस्ट्रिक्ट बोर्डों के द्वारा बांटने को बनाया गया है ऐसा और जगह पर खास कर कोसी मे भी होना चाहिये और डिस्ट्रिक्ट बोर्डों को चाहिये कि हिसार से सांड मंगवा कर ज़िले में रक्खें कि जिससे गौओं और बैलों की नसलों में वृद्धि और सुधार हो। बड़े बड़े जमीदारों को भी ऐसा करना उचित है, वृषोत्सर्ग अगर किया जावे तो केवल नाम के लिये न किया जावे किन्तु अच्छे और कार आमद सांड़ का किया जावे। लखनऊ की पशुरक्षा विचारणी सभा में इस विषय पर विचार होकर यह ठहरा था कि केवल ऐसे सांड़ों के जिनको लोग पुण्य के ख्याल से छोड़ें गौ बैलों की नसल के बढ़ाने के लिये काफ़ी समझने से काम नहीं चलेगा, किन्तु जमीदार नामी नसल के अच्छे सांड खरीद कर उनको दाग देकर गांव की गौओं में छोड़ें, अगर ऐसा हो तो अवश्य लाभ होगा।

वृषोत्सर्ग और अच्छे सांडों का न मिलना

जो लोग गौएं रक्खें उन्हें यह जानना चाहिये कि एक या दो अच्छी गौ को रख कर उनकी पूरी टहल करने और अच्छी खिलाई करने से दस बीस कमज़ोर बेकार गौओं के रखने की अपेक्षा अच्छी नसल जल्दी पैदा हो जावेगी। गौशालाओं में जहां दूध बिके वहां तो यह बात विशेष कर होनी चाहिये। इस बात का भी ज़रूर ख्याल करना चाहिये कि हर जगह की अब व हवा का गौओं के दूध पर बड़ा असर होता है, हांसी हिसार और कोसी की गाय पूरब में जाते ही दूध से आधी तिहाई रह जाती है। पहाड़ में जाकर उनका दूध और भी सूख जाता है। ऐसी हालत में हिसार कोसी से छोटी छोटी बछिया ली जावें और जहाँ उनको बराबर रहना हो वहां शुरू से रक्खा जावे और जब उन्हें उस जगह में रहने की आदत हो जावे तब ग्याभन कराया जावे। इस बात पर ध्यान न देने से बहुत सी जगहों पर दूध में कमी होती जाती है और जब गौ दूध से भाग जाती है तो वह बेचारी घातकों के हाथ में चली जाती है। यदि उससे अच्छे सांड़ से बच्चे लिये जाते तो ऐसा कभी भी न होता। क़ायदे से काम करने से सब कुछ हो सकता है। आगरे के सर्कारी कैटिल फारम में मैंने एक गाय देखी जो अब २३ सेर दूध देती है वह गाय हांसी की गौ पर विलायती सांड़ छोड़ कर पैदा की गई। उसका दूध हर ब्याहत में बढ़ता गया और अब २३ सेर है। उसकी सूरत शकल बहुत मामूली थी परन्तु बदन से वह बड़ी मजबूत पाई गई। कोई वजह नहीं कि हमारे ज़मींदार अपनी गौओं की नसलों को इसी तरकीब से न बढ़ावें।

नसल बढ़ाने के उपाय

संयुक्तप्रान्त की कौन्सिल में यह मामला हाल मे फिर पेश हुआ था, उस पर सीग़े ज़राअत के डाइरेक्टर साहिब ने

फ़रमाया कि "हमारे यहां आजकल जानवर पञ्जावसे कम आने के कारण उनकी क़ीमत बहुत बढ गई है, सिवाय खेडी के अब एक फारम मवेशियों के पैदा करने के लिये पश्चिम के एक जिलेमें भी क़ायम करने को मञ्जूरी दी गई है, इस फारम में हम कोसी के जानवरों की नसल पैदा करेंगे। सिवाय गायों के हम भैसों को भी पैदा करेंगे। हमारी मुश्किल यह है कि छोटे छोटे मवेशी पालने वाले हम से सांड़ लेना तो चाहते हैं परन्तु ख़रीदना नहीं चाहते, किराए पर देने से हम को नुक़सान होता है जमींदार अपने काश्तकारों को उन को इससे ज्यादा फ़ायदा नहीं पहुंचा सक्ते कि वे इन सांड़ों को उनको दें, कोर्ट-आफ़-वार्डस के नाते जो जमींदारियां है उन में ऐसा किया गया है और उससे बड़ा फ़ायदा हुआ"। यह बात बिल्कुल दुरुस्त है कि मवेशियों की नसलों का बढाना ही उस आपत्ति को जो काश्तकारों ज़मींदारों और शहरों के रहने वालों पर बराबर है दूर करने का एक ज़रिया है। लोग हजारों रुपये मृतक पुरुषों के श्राद्धकार्य्य में ख़र्च करते हैं क्या वजह है कि उनके नाम से अच्छे अच्छे सांड ख़रीदकर सब के फायदे के लिये न दिये जावें, अगर एक जमींदार सांड़ न खरीद सके तो चन्द गांओं के जमींदारों को मिलकर सांड लेना चाहिये।

इसी के साथ इस बात की भी तालीम होनी ज़रूरी है कि किस सांड को किस तरह की ओसर या गौ पर छोड़ने से कैसी नसल पैदा होगी। इसके लिये सीगे पशु पालन की शिक्षा ज़रायत खुद इन्तज़ाम करे या सर्कारी कैटिल-फारम में इन्तज़ाम करावे। जो लोग टेकनीकेल एजूकेशन (शिल्प विद्या) की सहायता करना चाहते हैं उन्हें भी इस जरूरी काम में फौरन मदद करनी चाहिये, मासिक खर्च

द, मदर्से बनावें, लड़को को तालीम के लिये बाहिर भेजें। इससे ज्यादा क्या पुण्य होगा। यहां धर्म का धर्म और लाभ का लाभ है। अब वह वक्त आगया है कि डायरी फारमिंग (पशु पालन) शास्त्र की रीति से सीखा जावे। दैव पर छोडने से काम नहीं चलेगा। अगर हमारे शिक्षित लड़के और डिगरी पाये हुए नौजवान इधर तवज्जह करेंगे तो उन को विकालत या नौकरी की उम्मेद में दिन बिताने से ज़्यादा फ़ायदा होगा! उन्हें चाहिये कि इधर तवज्जह करके आप को और मुल्क को फ़ायदा पहुंचावें। जब बनारस में मामूली अहीर फायदा उठा रहे हैं तो पढ़े लिखों का तो कहना ही क्या।

## (४) चारे की कमी के कारण और उसके दूर करने के उपाय।

जो कुछ ख़राबी इस वक्त बैलों के दाम बढ़ने और उनके कमज़ोर होने से किसानों को खेती के काम में हुई है और चारे की कमी जो कुछ घी दूध की दिन दिन अच्छा न मिलने और उसका से सब को दुःख होता है उसका एक कारण नतीजा पशुओं के लिये चारे की कमी है, जब तक यह दूर न होगी किसी उपाय से यह आपत्ति देश से नही टल सक्ती, उन जिलों में जहां के काश्तकार मालदार हैं बैल किसी न किसी तरह रह सक्ते हैं, परन्तु उन ज़िलों में जहां से गाय बैल और ज़िलों को ले जाना ही बड़ा रोज़गार है और वहां के जानवर वहां नहीं खप सक्ते या जहां नहर नही है एक बार वर्षा की खैंच से ही सैकड़ो पशु कसाइयों के हाथों में चले जाते हैं। हरियाने में १६०८ में बैलों के दाम २००) से ७०) रह गये, १६०६) ६०) रह गये। गायें २१) से २७) तक बिक गईं, १८८१ के काल में गाय ८) से १०) तक और

बैल १३) तक बिक गये, १६११ मे भिवानी में मैने देखा कि १०० की गाय ४०) को मिलती थी और कोई ख़रीदार न होता था। सन १८६८-१८६६ में उससे पिछले साल के मुकाबले में रोहतक में १६५०० जानवर अकाल की वजह से ज़्यादा बिके। इनमें से बहुत थोड़े पालने वालों के हाथों में पहुंचे ज़्यादातर क़साइयो के हाथों मे गये। संयुक्त प्रांत में भी हर अकाल या मेंह की खैंच होने पर यही हाल हुआ है।

हर गाओं में दिन दिन खाने वालों का तादाद ज़्यादा होती जाती है, ब्याह शादी और रस्मों में ख़र्च बढ़ते जाते हैं और लोगों के दिलों में नई नई ख़्वाहिशें नई नई ग़ैर मुल्कों की सस्ती चीज़ों को देख कर पैदा होती जाती हैं। इसलिये सारी ज़मीन ऐसी काश्त से भर दी जाती है कि जिससे नक़द आमदनी हो। खरीफ़ में कपास, ईख वग़ैरः और रबी में गेहूं, जौ, चने बडी फ़सलें है। कडवी, जुआर, मका, जुआर, बाजरा, उडद वग़ैरा केवल भूड की जमीनों में बोते है—किसी गांओं मे भी २० फी सदी से ज़्यादा चारे की फसल नही बोई जाती—किसी किसी गाव में पशुओ को चरने का तो क्या फिरने तक को भी जगह नही मिलती। बैलों को तो लाचारी से रक्खा जाता है, परन्तु गाय भैसों को वही चारा मिलता है जो बैलों से बचे।

गाओ में भी घी और दूध बराबर घटते जाते हैं और अच्छे नही मिलते। मामूली सालों में तो किसी न किसी तरह निबाहते हैं। परन्तु एक बार की वर्षा की खीच से ही पशुओं की आपत्ति का ठिकाना नहीं रहता मनुष्यों को तो और जगह से आकर अनाज खाने को मिल भी जाता है, परन्तु जानवरों की तो सीधी मौत है। जो रुपये वाले लोग चाहते है कि गौओं को ले लें वे भी चारे के अभाव से नही ले सकते,

गुजरात में जो अकाल १९११ में पड़ा उसमें भी पशुओं की यही दशा हुई और जिन देशहितैषियों ने उस दुर्भिक्ष में काम किया उनकी बड़ी प्रार्थना सर्वसाधारण से चारे की मदद की ही थी।

चारे के बढ़ाने के उपाय।

इस लिये पहिली बात जो होनी चाहिये वह चारे का बढ़ाना है। हर गांओं में पशुओं के लिये बंजर का छूटना और चारे की फसल का ज्यादा बोना बहुत ज़रूरी है। बस बीघे पीछे एक बीघा बंजर जमीन पशुओं के चरने के लिये जहां नहीं छोड़ जाती छोड़ी जानी चाहिये, परन्तु यह तब तक न होगी जब तक सर्कार उतनी ज़मीन पर मालगुज़ारी माफ़ न करेगी, अगर सर्कारी मालगुजारी माफ़ हो जावेगी तो ज़मींदार को भी भेज माफ़ करनी पड़ेगी। बैलों का कम और कमज़ोर होना और घी और दूध की कमी का सारी प्रजा पर असर है। काश्तकारों और ज़मीदारों का धन धान्य से सुखी होना सदा गवर्नमेंट को अभीष्ट रहा है. मालगुजारी के वसूल करने में सुगमता का हेतु इन लोगों का सुखी होना है, इसलिये आशा है कि इस विषय में जल्दी तवज्जह होकर सारे देश में हर गांओं में बंजर छुड़वाने और का गवर्नमेंट से माल-गुजारी माफ कराने का प्रयत्न किया जाना चाहिये। पिछले साल यह मामला हुजूर वाइसराय की कौन्सिल में पेश हुआ था और इस सवाल के जवाब में कितने जङ्गल पशुओं के चरने के लिये गवर्नमेंट ने छोड़े हैं। "यह आज्ञा की गई कि "साल १९०९-१९१० में १७५७० मील मुरब्बा जङ्गलों में से जो बन्द थे ५७९० मील हर तरह के जानवरों के चरने के लिये छोड़ दिये गये। यह भी आज्ञा हुई कि गाओं के पशुओं के चरने के लिये जो ज़मीन छोड़ी जावेगी उस पर मालगुज़ारी माफ़ होने की तजवीज हो रही है, परन्तु इस पर कैसे अमल दरामद

हो यह हर सूबे की गवर्नमेंट के लिये फैसल करने का मामला है, इतना कहा जा सकता है कि गवर्नमेंट आफ इण्डिया (हिन्द) ने गवर्नमेंट सयुक्त प्रान्त की इस तजवीज को मंजूर कर लिया है कि ८०००० इकड बनजर जमीन पर अवध में महसूल इस शर्त पर माफ़ किया जावे कि वह ऐसे पशुओं के लिये जो आने जाने वाले हों छोड दी जावे"। अब यह मामला हर सूबे की गवर्नमेंट में पेश होना चाहिये और वहां की कौन्सिल के हिन्दुस्तानी मेम्बरों को चाहिये कि उसे जल्दी पेश करें ॥

कुछ दिन हुए कि संयुक्त प्रान्त की गवर्नमेंट ने सडक की पटड़ियों की घास पशुओं के चरने को माफ कर दी थी उससे ग़रीबों को बहुत बडा फायदा हुआ था अब ऐसा नहीं रहा। यहां पर यह फिर होना चाहिये और जिन सूबो में यह नहीं है वहां गवर्नमेन्ट से करने की प्रार्थना की जावे।

बडे बडे जमीदारों का भी धर्म है कि अपनी जमींदारी में जहां तक हो सके काश्तकारों के साथ रिआयत करके चारे की फसल ज्यादा बुआवें। काश्तकारों से यह आशा करनी कि वे गो भैंसें रक्खें और न बजर छोडा जावे न मालगुजारी या लगान में रियायत हो, फजूल है। जो हिन्दू जमीदार और तरह पर बहुत सा पुण्य करते हैं उन्हें चाहिये कि इस तरफ़ भी ध्यान देकर यह बडा पुण्य कमावें ॥

अगर जमीन बजर छोडकर उसमें बबूल के दरखत बोये जावें तो उससे कुछ नुकसान लगान का भी नहीं होगा। बबूल के पेडों को गाय भैंसे नहीं खाती। चौमासे के शुरू में ऐसा बीज जिसे बकरियां खाकर उगल देती हैं या जो उनकी मेंगनियों से निकलता है बहुत जल्दी जमता है उसकी हिफाज़त की भी कोई ज़रूरत

बजर ज़मीन छोडना और उसके फायदे

नहीं है और चार पांच साल में उसके गोंद-छाल और लकड़ी से ज़मीन के लगान से भी ज़्यादा फ़ायदा हो जाता है। जहां बबूल न हो सके वहां ढाक, नीमादि बोने चाहिये. पंजाब के किसी किसी ज़िले में लोगों ने यह देख कर कि चरने की ज़मीन की क़ीमत बहुत बढ़ती जाती है फसल बोना छोड़कर अपनी ज़मीन को चरने की ज़मीन कर लिया। ज़िले करनाल में जाटों ने ऐसा किया और एक बड़ा टुकड़ा नहरी ज़मीन का जो खेती के काम में आता था उसे चरने की जगह बनाली। पंजाब में जो जगह नई बसती जाती हैं जैसे लायलपुर वहां पर सर्कारी ज़मीन में हर चक में सौ में से २० फी सदी चरागाह के लिये छोड़े जाते हैं। परन्तु जहां नई बस्ती नही है वहां ऐसा नहीं हो सक्ता। मामूली काश्त-कार अपने हाल के फायदे को देखता है और उसे फसल के बोने मे बजर रखने से ज्यादा फायदा है, इस लिये वह चरागाह के लिये ज़मीन को न छोड़ेगा, हां यह हो सकता है कि जो रियासतें कोर्ट आफ वार्डस के तावे हैं उनमे २० फी सदी बंजर छोड़ा जावे और जिन गावों में सर्कारी ज़मीन है वहां भी चारे के लिये ऐसा ही हो-शायद अगर गवर्नमेंट खिताब देकर या और तरह पर अपनी प्रसन्नता प्रकट करके इधर ध्यान दे तो बड़े बड़े ज़मींदार भी ज़मीन छोड़ने पर राजी हो जावें। रियासत बड़ोदा में यह होता है और २० फी सदी से दस फी सदी जमीन चरने को छोड़ी जाती है और उस पर जमा माफ है, परन्तु वहां के काश्तकार उसमे जंगल बढ़ने देते हैं और जमीन बेकार हो जाती है ऐसा न होना चाहिये।

चारे का बढ़ाना और रखाना

(१) मामूली सालों में जब फसल अच्छी हो चारा जमा किया जावे कि जिससे वह कहतसाली या खुश्कसाली में काम में आ सके। (२) कहतसाली में चारा बाहिर से आकर मामूली क़ीमत पर बेचा जावे, जब भूसा रुपये का ३० सेर तक बिक जाता है और उसमें भी तिहाई मिट्टी मिली होती है और कड़बी १०) की सौ पुली तक बिकती है तो शहरों में तो एक गौ का खर्च १) रोज से ज्यादा पड़ता है और गांओं में जब भूसा और कड़बी दामों से नहीं मिलती, तो जानवर या तो पत्ती वगैरा खाकर रहते है या भूखे मर जाते है। चारे की कमी होते ही शहर के लोग गौओं को टालना चाहते हैं और किसी गोशाला में धकेल देते हैं। गांओं में वे घातकों के हाथ में लाचारी से जाती है। जङ्गलों के बन्द होने से और भी आपत्ति हो गई है। इसलिये इसका इलाज गौशालाओं का ज्यादा बनाना नहीं किन्तु चारे का बढ़ाना है, बिना इसके कुछ न होगा॥

इस मुल्क में भूसा, चरी, घास ये तीन ही मामूली चारा है जिनको बढ़ाना ज़रूरी है। सिवाय इनके बलायती जुआर जिसे इमफी (Imphee) कहते हैं वह भी चारे की बड़ी गुणदायक फ़सल कही जाती है और कहते है कि वह आसानी से हो सकती है, अगर ज़मीन अच्छी हो और काश्त होशियारी सेकी जावे तोएक एकड में ४०–५० टन हो जावेगी, इस में शकर बहुत होती है, इस की साल भर में कई फसलें हो सक्ती हैं, इधर एक फ़सल काटो उधर जड़ों से नये दरख़्त फिर निकल आते हैं, अगर शकर निकाली जावे तो एक एकड में ४० मन से ज़्यादा निकलेगी। उसके पत्तों की खाद भी अच्छी होती है और दानों का आटा मक्का और

जुआर से अच्छा होता है। इसका तजुर्बा होना चाहिये और माफ़िक पड़े तो हर गांओं में इसकी काश्त होनी चाहिये और खरीफ़ में उड़द मोठ और जुआर के साथ बोया जावे। यूरुप के मुल्कों में गाजर, शलजम, गोभी भी चारे के लिये पैदा की जाती हैं परन्तु यहां पर बहुत से गांओं में उनकी काश्त से कुछ ज़्यादा फ़ायदा न होगा। मक्का, जुआर, घास, भूसा ही काफ़ी होंगे।

हमारे यहां घास का बोना लोग बिलकुल नहीं जानते, जो कुछ घास किसी गांव में होती है उसे जानवर खा लेते हैं सिवाय अंग्रेज़ी गौ शालाओं के घास और जगह नही रखाते, इस मुल्क में घास दोनों तरह की होती है बरसाती भी और बारह मासी भी। यह घास बहुत सी किस्म की है बारहमासी घासों में दूब, गाण्डर, सरकण्डा, गिनी वग़ैरे हैं, इनमें से दूब को सब कोई जानता है, शास्त्र में वह दुर्बा के नाम से प्रसिद्ध है, यह घास खुदरौ होती है अगर लगाने की ज़रूरत हो तो १॥, १॥, इञ्च गहरे गढ़ों में ३, ३ इञ्च के फासले से गाड़ दो अगर मौसम तर है तो पानी की ज़रूरत नही, नही तो पानी दो। इसे जानवर खूब खाते हैं अगर इसके कूप लगाये जावें तो वह वर्षों तक रह सक्ते हैं और घास के मज़े वा रंगत में कुछ भी फ़र्क नही आता। कूपों में लगाने के लिये घास बरसात के आख़िर मे जब पक जावे काटनी चाहिये। और मुलकों में घास मशीन से कटती है यहां पर इतनी ज़मीन कि जहां मशीन से घास काटने की ज़रूरत हो बहुत से शहरों में नहीं मिलेगी, मज़दूरों से घास कटवा कर खाक मट्टी से खूब झाड़ व हिला कर अगर नीची ज़मीन हो तो कुछ ऊंची करके, नही तो मालूली जगह पर कूप ऐसे लगाया जावे, कि जिससे

उसके अन्दर गरम हवा न जा सके, कूप सलामीदार होना चाहिये, ६० फुट की पेंदी और १५ फुट की चोटी होनी चाहिये, आख़िर में बुर्जी की शकल हो जावे। बीच में अगर नमक की तैह देदी जावेगी तो घास और भी अच्छी रहेगी। जो घासें बरसात में होती है उनमें मकड़ा जो खुदरो है बड़ी फ़ायदे की चीज़ है। श्यामक हमारे यहां व्रत में खाते हैं यह ४० दिन में हो जाते है अंग्रेज़ों के यहां लूसर्न जिसे रिजका कहते हैं घोडों को बहुत देते हैं हमारे यहां इसको काश्त का रिवाज नहीं है, यह घास गाय भैसों के लिये बडी उपयोगी और दूध को बढाने वाली है, इस की काश्त गेहूं की काश्त के माफ़िक़ वैसाही जमीन में होती है, इलाहाबाद के कैटिल फ़ार्म मे मशीन से बहुत बारीक कटी हुई रिज़का दानेके साथ जानवरों को दी जाती है और उससे उनको बड़ा फ़ायदा होता है।

गेहूं, चने, जौ, मटर वग़ैरे का भूसा सारे खिलाया जाता है, भूसा जानवरों के लिये बहुत अच्छी ख़ूराक है मगर वह साफ़ होना चाहिये, ख़ाक मिट्टी न मिली हो, भूसे के साथ कुछ हरा चारा ज़रूर देना चाहिये, अकेले भूसे से दूध खुशक हो जावेगा। सबसे अच्छा भूसा गेहूं का है फिर जौ का है और सब उससे नीचे हैं। गांओं में घास के माफ़िक़ भूसा भी मामूली सालोंमें कूप लगाकर जमा किया जाये कि जिससे वह खुशक साली में काम आवे। इलाहाबाद आगरे और और सरकारी गौशालाओं (cattle farm) में इनसलेज (Ensillage) का तरीका जानवरों को गर्मी और खरसा में जब हराचारानहीं मिलता उसके देने के लिये जारी किया गया है, ज़मीन में एक गढ़ा १२ फुट गहरा खोदा जाता है उसका क़ुतर (ध्यास) १ गज़ होता है, वह गढ़ा मशीन से

बहुत बारीक़ काटी हुई घास से भर दिया जाता है, जब वह खूब भर जाता है तो उसका मुंह मिट्टीसे बन्द करके खत्ती की तरह लीप दिया जाता है उसके ऊपर हाथ रखने से मालूम हुआ कि अन्दर भट्टी जल रही है और एक अजब सुगन्ध घास में से आती है उसीके बराबर एक ऊंचा गोला पक्का २० फुट ऊंचा और ३फुट कुतर का बनायागया है उसमें चरी की बारीक कुट्टी काट कर भर दी जाती है और उसका मुंह भी वैसे ही बन्द कर दिया जाता है, जब गर्मी में सब्ज़ चारा नहीं मिलता तो ये गढ़े खोल दिये जाते हैं और जानवरों को सब्ज़ चारा दिया जाता है, इसमें कुछ मुशकिल नहीं है और यह सारे जारी हो सक्ता है। डाकृर शोर्ट साहेब अपनी किताब इण्डियन कैटिल (Indian cattle) "हिन्दोस्तान के पशु" में कहते है कि जब घास कच्ची हो और जानवर उसे खाकर पतला गोबर करें तो यह मसाला मिलाकर उनका चारा तैयार करलो इससे उनके दूध में कोई ख़राबी न आवेगी।

| | | | |
|---|---|---|---|
| तिल की खली | . ७ हण्डरेडवेट | = | ८ मन ३८ सेर |
| चने का दाना | . ४ हण्डरेडवेट | = | ५ मन |
| हल्दी | . १ कारटर | = | १४ सेर |
| सोंठ | ... ३ पौण्ड | = | १½ सेर |
| मेथी के वीज | . १० पौण्ड | = | ५ सेर |
| क्रीम आफ़ टारटर | १० पौण्ड | = | ५ सेर |
| गंधक | . १० पौण्ड | = | ५ सेर |
| नमक | . १० पौण्ड | = | ५ सेर |
| धनिया | .. ७ पौण्ड | = | ३½ सेर |

यह मसालेदार खाना जानवरों को हमेशा फायदा देगा इसे वरसात में १॥ सेर या २ सेर रोज दो और और

समय जब जरूरत हो दो। खुश्क चीजों में जो जानवरों को दी जाती हैं तिल या सरसों की खली, अरहर की चूनी, गेहू की चोकड़, जौ व चने का दाना हैं, इनमें विनौले व विनौले की खली घी के लिये बड़ी चीज है, और जिन जानवरों से घी लेना मंजूर हो उनको यह जरूर दी जावे। मैंने बड़ौदे में मशीन में बनी हुई विनौले की खली बहुत साफ और अच्छी देखी और मालूम हुआ कि उसे जानवर बड़े शौक से खाते हैं उसके दाम मामूली खली से ज्यादा नही होते। विनौले के बीज में बड़ी ताकत है और अगर वह साबुत दिया जावे तो वह खल से दस गुना ताकतवर होता है। खलों में तिल या सरसों की खली सब जगह मिलती है, अलसी की खली कम मिलती है, और वह तिल का खली से ज्यादा मँहगी भी बिकती है, इसलिये हमारे यहां नही दी जाती। इन खलों और अरहर की बाबत डाक्टर शौर्ट साहब अपनी किताब में लिखते है कि "इनमें वह चीजें मौजूद हैं जो गायों के खून हड्डी व रगों को मजबून करन वाली और दूध को बढ़ाने वाली हैं, परन्तु ज्यादा खलों से मक्खन नरम पड़ जाता है, और जो गाय दूध देती हो उसे खल के साथ विनौले जरूर देने चाहियें। भूसी व चूनी वगैरह के देने मे इस बात का ख्याल जरूर रक्खा जावे कि कौन सी चीज जानवर को मोटा करने वाली व कौनसी दूध बढाने वाली है। जैसे कि गेहूं या जौ की भूसी दूध को बढ़ाती है मगर जानवर को मोटा नहीं करती। चूनी अरहर की मोटा करने वाली है मगर दूध को बढ़ाने वाली नहीं है, जिस चारे से जानवर मोटा होगा उससे दूध नहीं बढ़ेगा, इसलिये जो गाय दूध देने वाली हो उसको ज्यादा मोटा करने वाला चारा नही दिया जावे। गेहूं की

चोकर जानवर को बड़ी पुष्ट करने वाली है और उससे दूध में कमी भी नही होती। चने का दाना जानवर को मोटा तो करता है पर दूध को सुखा देता है। गर्मी के मौसम में दोपहर को पानी में घोलकर सत्तू देने से बड़ा फायदा होता है। नई ब्याही हुई गायों को साबुन गेहूं गुड़ के साथ उबालकर दिन में एक दफ़े देनी चाहिये। इस बात का ध्यान सदा रक्खा जावे कि अगर दूध को बढ़ाने वाला चारा ज्यादा दिया जायगा तो उससे दूध के अन्दर मक्खन में जरूर कमी हो जायगी। जानवरों के चराने म होशियारी व सफाई बड़ी चीज़ है, अगर चारा साफ और होशियारी के साथ दिया जावेगा तो दूध अच्छा होगा नहीं तो ज़रूर खराबी पैदा होगी।

पहले जमाने और हाल में यह फर्क है कि पहिले मुल्क में जङ्गल ज़्यादे थे, खेती से सारी जमीन घिरी हुई नही थी जानवरों को चरने और फिरने का सुभीता था अब यह सब बातें जाती रहीं। कलकत्ते, बम्बई, इलाहाबाद, बनारस, दिल्ली वग़ैरे बड़े बड़े शहरों में दूर दूर तक जङ्गल का नाम भी नही है और गौएं भैसें अगर खोल दी जाती हैं तौ शाम को भूखी ही वापिस आती हैं, जो जानवर दिन भर खूंटे से बंधे रहते हैं वे कैसे तन्दुरुस्त रह सकते हैं ऋषिकेशादि स्थानों में भी जो गाय भैसें जङ्गल या पहाड़ों में चरने जाती हैं उनका भी पेट नही भरता और उनमें भी कोई गौ दो सेर से ज्यादा दूध नही देती। योरुप और अमेरिका में जहां यही मुशकिल पेश आई लोगों ने पदार्थ विद्या ( साइंस ) के जरिये से जमीन की पैदावर बहुत बढ़ा ली अलीगढ़ के पास चेरट में एक बड़ा बंजर वर्षों से पड़ा था वह सरकार की कोशिश से अब ऐसा

हो गया कि चारे की फसलें खूब होती हैं आगरे के कैटिल फारम में भी बंजर को लेकर ऐसा दुरुस्त किया है कि सालभर में तीन फसलें होने लगी। हमको भी अगर अपने पशुओं को बचाना है तो ऐसाही करना पड़ेगा, किसमत पर छोड़ने का वक्त नहीं रहा अब मेहनत का वक्त है जो मेहनत करेगा उसे ही कुछ मिलेगा नहीं तो भूखा मरेगा।

## (५) गौदान और गौशालाएं।

हिन्दुओं में गौदान की सदा से बडी महिमा रही है, गौ को स्वर्ग की सीढ़ी वैतरणी से तारने वाली कहा गया है, इस लिये अगर पहिले नही तो मरते समय तो जरूर गौ पुण्य की जाती है, परन्तु इस समय में लोग बहुधा विना पात्र कुपात्र विचारे गौदान करते हैं, जो ब्राह्मण अपने धर्म के जानने वाले हैं या जिन में कुछ भी दया या लज्जा का अंश है वे गौ को पालने की सामर्थ न देख कर लेना अंगीकार नही करते, लोभी ब्राह्मण जो गौ का दान बेधड़क लेते हैं वे प्रायः उसे रखते नही और जल्दी से कसावों के हाथ बेच डालते हैं और रोज़ देखने में आता है कि जितनी गौएं कसाइओं के पास काश्तकारों या जिमीदारों की तरफ़ से नहीं पहुंचती कि जितनी लालची ब्राह्मणों की तरफ़ से, इस लिये गौरक्षा के नियमों में पहिला नियम यह होना चाहिये कि अगर गाय दी जावे तो पात्र विचार कर दी जावे नही तो घर पर ही रहने दो, इस ख्याल को कि चाहे कैसा हो ब्राह्मण हो उसे गौ देने से पुण्य होता है छोड दिया जावे, कुपात्र को दी जाकर जो गौ घातकों के हाथ में पहुंच कर अपनी जान खोती है उसके दान से पुण्य के स्थान में पाप होता है।

गौदान और उसका तरीका

कैसे आश्चर्य की बात है कि तीर्थों में ॥) से लेकर १) २), ५) का गौ दान होता है, यह सर्वथा शास्त्र और बुद्धि दोनों के विरुद्ध है, भला कही ॥) या १) या पांच रुपये को भी गाय आती है. वहां पर एक एक गाय बीसियों दफे दान करा दी जाती है, और लोभी लेने वाले बेचारे अश्र श्रद्धावान यात्रियों को खूब धोखा देते है, शास्त्र में कहा है, कि ऐसे पुरुष को जो असत्य वादी, देव पितृ कार्य न करने वाला हो, गौ का दान कदापि न दो, गोदान ऐसे पुरुष को को करना चाहिये "जो वेदान्त में निष्ठा वान, पंडित, मेधावी, जितेन्द्रिय संगों से रहित, सदा प्रिय भाषी हो, जो भूख से पीड़ित हो कर भी किसी का बुरा न चाहे जो क्रूर कर्म्मा न हो और जो सदा अतिथी सेवा करे"—यदि इस रीति से परीक्षा की जावे तो शायद कोई ही ब्राह्मण दान का पात्र मिले, परन्तु इतनी कठिन परिक्षा न रख कर भी सुशील धार्मिक ब्राह्मण को गौ को देने से पुण्य और कीर्ति दोनों होती हैं अन्यथा पाप और अधर्म ही हैं। जो लाग धर्मोंपदेश करते हैं उन्हें चाहिये कि दान शुद्धि विशेष कर गौ दान की शुद्धि की ओर तवज्जह करें इससे बड़ा कोई उपकार नही होसक्ता। पहिले ज़माने में ब्रह्मवेत्ता विद्वान जैसे याज्ञवल्क्य ब्रह्मज्ञान के अनुभव के बल से विना शिष्य को कृतार्थ किये गौ दान नहीं लेते थे इस समय के ब्राह्मणों से यह आशा करनी तौ व्यर्थ होगी, परन्तु इतना करना तौ उन का भी धर्म है कि अगर अपने में सामर्थ न देखें तो गौ दान न लें गौ लेकर और फिर उसे बेच कर वे महान पाप के भागी होते हैं।

दूसरा उपाय गोरक्षा का पिंजरा पोल और गौशाला बनाना है कि जिस का रिवाज हिन्दोस्तान के सारे बड़े

शहरों में बराबर होता जाता है और सैकड़ों रुपयेके ख़र्च से गौशालाएं बनती चली जाती है। परन्तु इसकी यह व्यवस्था है कि शुरू में तो लोग उनके लिये बड़ेउत्साह से रुपया देते

गौशालाओं केकायदे और फायदे

हैं, व्यापारी माल के खरीदने वेचने पर गौशाला के नाम से कुछ वंधान बांध भी देते हैं, ब्याह शादियों में लोग रुपया देते हैं और थोड़े से ही प्रयत्न से बहुत सा धन इकट्ठा हो जाता है, गौशाला बन जाती है और वहां पर बूढ़े अशक्त रोगी पशु रहते हैं और जो लोग घर पर गौ नही रख सके वे भेज देते है। गौरक्षा का यह बहुत ही अच्छा तरीका है अगर वह ठीक ठीक कायदे से चला जावे, परन्तु बहुत सी गौशालाओं और पिंजरा पोलों की बनने के थोड़े दिन पीछे ही हालत अच्छी नही रहती शुरू में जो लोग उत्साह के साथ काम करते थे और रुपया भी खूब देते थे वे रफ़ते रफ़ते ढीले पड़ जाते हैं, इन्तजाम दो नौकरों के हाथ में छोड़ दिया जाता है, रुपये में भी कमी होने लगती है, जो कमेटी बनती है उसके मेम्बर गौशाला की ओर तवज्जह नहीं करते और थोड़े दिनों में वह बिगड़ जाती है। एक गौशाला में मैंने गौओं को भेड़ बकरियों से भी बुरी तरह से बन्द देखा, गौएं बहुत मैली दुबली थी और ऐसा मालूम होता था कि उन को खाने को बिल्कुल नही मिलता, १०० गौओं के लिये केवल एक मन दाना रोज आता था, जंगल चरने को लिया गया था परन्तु उसमें गौएं कैसे चरती हैं कौन देखता है, खूंटे पर चराई का कुछ इन्तजाम नही पाया गया न वक्त पर दूध दूहा जाता था न गायों को चारा दिया जाता था न साफ पानी पिलाने की तरफ तवज्जह थी। इसी लिये ऐसी गौशालाओं से गौरक्षा के स्थान

में गौओं, पर आफत आजाती है, लोग तो यह समझते हैं कि हमारी गौ गौशाला में सुखी है परन्तु वह महा दुःखी होती है। इस लिये अगर गौशाला या पिंजरा पोल बनाया जावे तो उसे उस कायदे से जो सर्कारी कैटिल फारम (गौशाला) में है बनाया जावे, दस भी गाय अच्छी तरह से रखना सौ गायों के बुरी तरह रखने से श्रेष्ठतर है। मैंने इलाहाबाद और आगरे के कैटिल फारम और बड़ौदे की सर्कारी गौशाला देखीं उनकी व्यवस्था संक्षेप से लिखी जाती है कि जिससे गौशाला बनाने वालों को कुछ मदद मिले। इलाहाबाद का कैटिल फारम २६० एकड़ ज़मीन में है, उसमें ५०१ जानवर हैं, उनमें ६४ गाय और ४६ भैसें हैं बाकी और जानवर हैं, गौओं में कुछ वलायती हैं परन्तु ज्यादातर हरियाने की गाय दोगली हैं भैंसें रोहतक की हैं। एक भैंस ३७ सेर दूध रोज देती है बाकी भैंसों का दूध औसत १० सेर होता है अंग्रेज़ी गौओं का दूध औसत १५ सेर है। सिवाय गौओं और भैंसों के सांड़, भैंसे, सुअर वगैरा बहुत से जानवर और भी रक्खे जाते हैं। सारा फार्म इतनी सफाई के साथ रक्खा जाता है कि वहां फिरने से यह मालूम होता है कि किसी बाग में चल रहे हैं। फार्म का सुपरिन्टेन्डेन्ट एक फ़ौजी अफसर होता है उसके नीचे बहुत से अंग्रेज़ और हिन्दोस्तानी अलग अलग काम के लिये हैं:—२० जानवरों पर एक दूध निकालने वाला रक्खा जाता है, ५० जानवरों पर एक एक चरवाया चराने के लिये है। हिसाब लिखने के लिये मुन्शी व डायेरी में मक्खन बनाने वाले होते हैं। खरीदारों को दूध पहुंचाने को गाड़ियां और उनके साथ दूध मक्खन देने वाले नौकर होते हैं इनके ऊपर डायरीमैन

सरकारी कैटिल फार्मों की हालत और उनका इलाज

हैं कि जो जानवरों के खाने सफाई दूध निकालने और और सब काम की देखभाल रखते हैं। चरवाहे, दूध निकालने वाले, मक्खन बनाने वाले, दूध पहुचाने वाले सब हिन्दोस्तानी हैं। मेनेजर वगैरा सब फौज के अंगरेज़ हैं। यहां पर और छावनियों स गोरे इस काम में तालीम के लिये आते हैं, किसी हिन्दोस्तानी पढ़े लिखे ने अभी तक इधर तवज्जह नही की। मैंने सुपरिन्टेन्डेन्ट साहिब से पूंछा था कि आप हिन्दोस्तानी विद्यार्थिओं को ले सक्के हैं या नही उन्होंने जवाब दिया कि ले सक्ते है परन्तु उनको सब काम अपने हाथ से करना पड़ेगा और नीचे से नीचे काम से भी आर न माननी पड़ेगी। कुल काम में इस बात को मद् नजर रक्खा जाता है कि चारा और दूध जहां तक हो सके फार्म में ही पैदा किये जावें। बाहिर से न खरीदे जावें, जितना दूध मक्खन बनाने के लिये काम में आवे वह सब वहां ही का हो। बाजार से दूध लेकर मक्खन नही बनाते। इससे खरीदार को डायरी के चीज़ के अच्छे होने पर पूरा पूरा भरोसा होता है। सुपरिन्टेन्डेन्ट साहिब ने यह कहा कि हम हर गौ भैंस से जितना फायदा हो सके उठाते हैं खर्च में कमी करते हैं और जहां तक हो सक्ता है फायदे से बेचते हैं, बड़ी बात सफ़ाई है, जितनी सफाई ज्यादा रहेगी माल अच्छा निकलेगा और उसकी कदर भी ज्यादा होगी। इसलिये हर दूध दोहने वाले का मायना किया जाता है कि उसमें खुजली या और कोई बीमारी तो नही है। हर ग्वाले की दूध दोहने की वर्दी अलग अलग होती है, दूध निकालने से पहिले डायरी मैन हरेक के बर्तनों को देखता है कि साफ है या नही और उसके हाथ धुले हुए हैं या नहीं। जो लोग डायरी के अन्दर काम करते है वे

बाहिर के काम करने वालों से बिल्कुल अलग रक्खे जाते हैं। मक्खन बनाने वाला की भी वर्दी अलग होती है। डायरी के अन्दर कोई हुक्का चुरुट नहीं पीने पाता, हरेक वर्तन पानी और साबुन से खूब धोया जाता है, दीवारें, फर्श, मेज, अलमारियां, मशीन सब ऐसी साफ रक्खी जाती हैं कि जिनको देखकर जी खुश होता है। डायरी में कोई अंगरेज अपने बूटों को बिना पोंछे और कोई हिन्दोस्थानी बिना पांव धोने के नहीं जाने पाता। फर्श और नालियां बराबर धुलती रहती हैं, दीवारों को बराबर साफ किया जाता है, पानी की नांदें बराबर पलट दी जाती है, चारों तरफ तार की जाली लगी हुई है, मक्खी का नाम तक नहीं पाया गया। जानवरों के चारा देने और चराने को ले जाने के वक्त मोक़र्रर हैं और एक ओवरसिअर का यह काम है कि वक्त की पूरी पाबन्दी करावे। चारा देते वक्त हर गौ को खरैरा, बुरश से रोज साफ किया जाता है, जो गौएं ब्याहने को होती हैं वे औरों से अलग रक्खी जाती हैं और उनके चारे की तरफ खास तवज्जह की जाती है, बछड़ों का चारा उनकी उमर के माफिक होता है और जो बहुत छोटे होते हैं उन्हें भाफ से पकाकर दाना देते है।

तफसील खूराक यह है

| | तिल की खल- | सरसों की खल- | चने का दाना |
|---|---|---|---|
| भैंस | ५ पौण्ड | ३ पौण्ड | १ पौण्ड |
| गौ | ४ " | १॥ " | १॥ " |
| ब्याहने वाले जानवर | २ " | २ " | १ " |
| सांड़ | ० " | २ " | १ " |

इसके सिवाय नमक और भूसा मिलाया जाता है सानी में बहुत भूसा नही मिलाते।

जिस घरमें गौ, भैसं रक्खी जाती हैं वह एक लंबा हवादार खपरेल का मकान पूरब से पश्चिम और उत्तर से दक्खन को है। लडावनियां बीच में बनी हुई हैं। दो दो जानवर एक साथ आमने सामने बांधे जाते हैं। हर जानवर को आठ फुटके क़रीब जगह मिलती है। दो दो जानवरों को और जानवरों से अलग करने को कड़ियां लगी हुई हैं। गौओं के गोबर और पेशाब की सफ़ाई इतनी होती रहती है कि कहीं मैले का नाम निशान भी नही पाया गया, चारा ठेले में ट्राम की लाईन से पहुचाया जाता है। गौशाला का मकान ३०० फुट से १५० फुट है गौओं की लड़ावनी के ऊपर बांस लगाये गये है कि जिससे वह चारे को पांओं से न किचलें। पानी के निकासका पूरा इंतजाम किया गया है। नांदे पक्के सिमेंट की दो फुट ऊंची और १८ इंच गहरी बनाई गई है। लड़ावनी के पास पानी का नल लगा हुआ है कि जिससे उसके धुलने में आसानी हो। उसके बराबर गोदाम, जहां से चारा दिया जाता है और चारा काटने का मकान हैं, एक रेल की सडक गौओं के रहने के स्थान से डायरी तक जाती है, जितना दूध दुहा जाता है वहबन्द रेलकी गाड़ीमें डायरी तक पहुंचाया जाता है। बछड़ों के रहनेके स्थान अलग हैं, गौशालामें बीमार जानवरों के लिये एक शफ़ाख़ाना है यह शफ़ाख़ना दूर पर है और जितने जानवर बीमार होते हैं उनकी वहीं हिफाज़त की जाती है। बीमार गौ को अक्सर दुहा जाता है। डायरी का मकान फार्म से कुछ दूर पर है उसकी दीवारें, पक्की खिड़कियां और रोशनदान बहुत, छत खपरों की, खिड़कियों में बारीक़ तार की जाली, फ़र्शपक्के टायल ( खपरों ) के टुकड़ों का है। चारों

तरफ़ नाली बनी हुई है, दिवारों में पत्थर लगा हुआ है कि जिससे पानी न भरे। डायरी का गौओं के रहने के स्थान से दूर होना मक्खियों के बचाने के लिये रक्खा गया है। यही हाल और सब मकानों की सफ़ाई का भी है। अगर हर एक गौशाला ऐसेही कायदे से बने और रक्खी जावे तो उससे कितना फायदा हो।

खैराती गौशालाओं के बनाने से कोई ज्यादा लाभ नहीं पाया गया, अगर एक गौशाला इस तरह पर क़ायम की जावे कि उसमें आधे जानवर अच्छे और कारआमद हों और आधे बूढ़े और नकारा तो कारआमद जानवरों के घी दूध की और सब जानवरों के गोबर की आमदनी से गौशाला का पूरा या बहुत सा ख़र्च निकल आवेगा। लाहौर में ऐसा किया गया है और आशा है कि वहां की गौशाला चलेगी। इस मामले में पंजाब में ऋषिकेश के प्रसिद्ध देशहितैषी विद्वान स्वामी मंगलनाथ जी ने जो काम किया वह इस बात का नमूना है कि अगर साधु इस काम में तत्पर हों तो क्या नहीं करते। स्वामी जी को गोरक्षा का इतना बड़ा ख्याल बन्ध गया है कि वह रात दिन इसी फ़िक्र में रहते हैं कि गौओं को अधिक चारा कैसे मिले, घी दूध की वृद्धि कैसे हो, गौओं और बैलों की संख्या कैसे बढ़े, इसी ख्याल को आगे रख कर उन्होंने पहिले ऋषिकेश में एक गौशाला बनवाई, फिर पंजाब में गए और लाहौर, मुलतान, लायलपुरा, भावलपुर, सिन्ध आदि देशों में काम किया। उनकी कोशिश का यह नतीजा हुआ कि पंजाब में एक लाख से ज़्यादा आदमियों ने मदिरा मांस छोड़ दिया। शहर मुलतान में जहां मांसका बहुत रिवाज था हज़ारों आदमी मांसाहारी न रहे, काश्तकार जो गौएं नहीं रखते थे गौएं रखने लगे, चारे की फसल बोनेलगे, सिवाय इसके

शादी, गमी में फ़िज़ूल ख़र्ची भी बन्द कर दी गई, यही काम दो वैश्यों ने जो स्वामी जी के सेवक है ज़िले मेरठ के कुछ गांवों में भी किया है। हिन्दोस्तान में ५२००००० से अधिक साधु है अगर उनमें से ५२ भी इस काम में तत्पर हो जावें तो धर्म्म सुधार और देशोन्नति के बहुत जल्दी होने में क्या सदेह हो सक्ता है।

फायदे की गौशाला का हिसाब

ऐसे डयरी फार्म कि जिस में खर्च भी निकल आवे और बूढ़े व बेकार जानवरों की पालन भी होजाय कायम करने में जो खर्च होगा उस का हिसाब तजुर्वेकार लोगों की सलाह से यह मालूम होता है :—

(१) मकान कि जिस में १०० जानवर व बच्चे कार-आमद और ५० बेकार जानवर रह सकें मय दफ़्तर व मक्खन बनाने के मकान व गोदाम व नौकरों के रहने के मकान व हौज़ वग़ैरा . ... १००००)

| | |
|---|---|
| ज़मीन अगर लगान पर ली जावे तो १०० बीघे के लिये २००) साल नहीं तो १००) बीघा की कीमत | १००००) |
| ५० गाय ८०) फी गाय औसत ... | ४०००) |
| ४० भैंस फी भैंस १००) . | ४०००) |
| ४ सांड़ ( २ बैल २ भैंसे ) | ८००) |

मक्खन बनाने वग़ैरः का सामान।

| | |
|---|---|
| क्रीम सेप्रेटर | २००) |
| रई | ६०) |
| फिल्टर . | १५०) |
| मक्खन फेंटने की मशीन | ४०) |
| दूध के बर्तन | १००) |

| | |
|---|---|
| घोड़ा गाड़ी | २५०) |
| मुतफर्रिक सामान बाकी | |
| ४ जोडी बैल खेती पानी के लिये | ८००) |
| २ दाना व कुट्टी की मशीन | १००) |
| मुतफरिक ... | १००) |
| | ३१०००) |
| माल व चारे वगैरः के लिये | ९०००) |
| | ४००००) |

आदमी—

| | |
|---|---|
| मनेजर | १००) |
| २० नौकर | २०५) |
| क्लर्क | २५) |
| डाक्टर | ५०) |
| नायब | २०) |
| १ मक्खन वाला | २५) |
| २ भंगी वगैरः | १५) |
| ४ छकड़े वाले | ४०) |
| २ चपरासी ... | २५) |

खिलाई—

औसत ।≈) फी जानवर जिसमें चराई अलग है ३१।) रोज

चारे के ख़र्च अपनी काश्त १००बीघे की ३००), १०) रोज

कुल ख़र्च ... ५६।) रोज

आमदनी—

| | |
|---|---|
| दूध ३० गायों का औसत ७ सेर तख़मीनी | ५ᐟ मन |
| दूध २५ भैंसों का औसत १२ सेर ... | ७।।ᐟ मन |
| | १२।।।) |

दर ५) मन = ६३॥)

अगर भैंस के दूध का मक्खन निकालें तो

७॥ मन दूध में मक्खन १॥ मन कीमत ४५)

और गाय के उतने ही दूध में उससे पौना मक्खन निकलेगा और कुल जोड़ आमदनी रोज़ाना का क़रीब ७८) के होगा।

जो बच्चे पैदा होंगे उनके तय्यार करने का खरच व बिकरी के दाम बराबर रख लिये जावें तो भी फायदा जाहिर है।

अगर कोई गौशाला चल सकती है तो इसी कायदे से चल सकती है, खैराती कायदे पर नहीं चल सकती। इस बात को लोग समझने लगे हैं और मथुरा आदि स्थानों में ऐसी गौशालाएं बनने का प्रबन्ध हो रहा है, जो लोग गौशाला शुरू करना चाहें उनको अपने यहां के ज़मीन, पानी हवा वगैरः तथा बिकरी दूध व जानवरों की हालत सब बातों को पूरी २ तरह सोच कर शुरू करना चाहिये।

## (६) दूध और घी।

घी और दूध की जो दुर्दशा आज कल है उसे कौन नहीं जानता। कोई शहर ऐसा होगा जहां यह दोनों चीज़ें साफ़ मिलती हों। दूध में तो पानी ही मिला कर सन्तोष किया जाता है, परन्तु घी में सिवाय छाछ व तेल के चरबी मिलाई जाने से कोई जगह खाली नहीं। आगरे में चार नमूने घी के बाजार से मंगवा कर उनका इम्तहान किया गया तो एक में तो तीन हिस्से चर्बी और एक हिस्से घी, एक में आधी चर्बी, एक में तिहाई चर्बी थीः केवल एक नमूना जो खास कर साफ

घी दूध की ख़राबी और कमी

कह कर दिया गया था साफ पाया गया। अब तो कही कही गौ और सांपों तक की भी चर्बी मिलाई जाती है। हुगली में एक व्योपारी की बहियों में पाया गया कि उसके यहां सफेद सांपों की चर्बी घी में मिलाने को आई। दूध में पानी मिलाने वाले तो ग्वाले और हलवाई ही होते हैं, परन्तु घी में चर्बी मिलाने वाले शहरों में बड़े व्यापारी हिन्दू साहूकार वैश्य आर ब्राह्मण होते हैं। लोभ के मारे ये लोग आप भी अधर्म के भागी होते हैं और औरों की भी तन्दुरुस्ती और धर्म को बिगाड़ते हैं। कलकत्ते और संयुक्त प्रांत में घी में चर्बी मिलाने वाले को जुरमाने की सज़ा का क़ानून पास किया गया है, परन्तु संयुक्त प्रान्त में तो अभी तक उसका अमलदरामद नहीं हुआ और कलकत्ते आदि शहरों में जहां उसका अमलदरामद है वहां भी उससे चर्बी का मिलान नहीं रुका, नारियल, मूंगफली, पोस्त या महुए का तेल जो मिलाया जाता है वह सब ऐसा हानिकारक नही जैसे अब मिट्टी के तेल की एक चीज़ जिसे परेफीन वैक्स (Parafin Wax) कहते हैं मिलानी साबित हुई है। यह चीज़ मनुष्य की जिन्दगी के लिये महा-भयङ्कर है। कलकत्ते में एक बार ५२७ नमूने दूध के जांचे गये तो उनमें केवल ७८ तो साफ पाये गये, बाक़ी में सौ में ८० हिस्से से १० हिस्से तक पानी पाया गया। घी के ७०० नमूनों में केवल ७५ ऐसे थे कि जिनमें चर्बी नहीं थी। पंजाब या संयुक्त प्रान्त के गांओं में जहां घी तैयार होता है प्रायः चर्बी नही मिलाते, तेल या छाछ मिलाते हैं परन्तु जब वह शहरों में आता है तो चर्बी मिलाई जाती है। सरकार बड़ौदे से लिखा आया है कि वहां पर घी में चर्बी मिलाने वाले बहुधा जैन हैं जो अहिंसा का इतना आग्रह करते हैं। इसकी बाबत वहां कानून बनने का प्रबन्ध हो रहा

है। कलकत्ते में साल भर में २७०००० मन घी बाहिर से आता है और उसमें केवल २० या २५ फी सदी अच्छा होता है। इससे साबित होगा कि लोगों की तन्दुरुस्ती या ताकत कैसे बनी रह सकती है, बच्चों की जिन्दगी दूध पर है और उस में भी जब सौ में ७५ हिस्से दूध खराब मिले तो बच्चे कैसे तन्दुरुस्त रह सकते हैं या जी सकते हैं।

कुछ दिन हुए इस मुल्कसे घी बाहिर जाता था, अब१६१०-११ में ६ लाख पौण्ड (एक लाख ढाई हजार मन) जमा हुआ दूध टिनों में योरुप से आया और उसके दाम २६ लाख रुपये हुए। इसी प्रकार सैकड़ों रुपये का घी बाहर से आ गया और यह तादाद प्रतिदिन बढ़ती जाती है। अगर यहां पर घी और दूध की कमी वैसी ही होती चली गई जैसा कि अब है, तो थोड़े दिनों में ही ये चीज़ें गरीबों को तो क्या अमीरों को भी न मिलेंगी और दर्शनमात्र के लिये रह जावेंगी, या और मुल्कों के आये हुये घी दूध पर गुज़ारा करना पड़ेगा। यह आशा करनी कि घी का भाव अब फिर एक रुपये का २॥ सेर जैसा ३० वर्ष हुये जब था या दूध का २) मन हो व्यर्थ है-हमारे देखते देखते घी २॥ सेर से ११ छटांक या तीन पाव का रह गया और दूध १६ सेर से ४ सेर ५ सेर का भी खालिस नहीं मिलता।

दूध घी के साफ और ज़्यादा होने के यह उपाय

यह आपत्ति सब के लिये समान है और सब को इसके दूर करने की कोशिश करनी चाहिये, किसी एक जाती या मज़हब के लिये नहीं है, बल्कि मुल्क की असली तरक्की और तन्दुरुस्ती इसके दूर होने पर बहुत कुछ मुनहसिर है। गवर्नमेंट की भी इस तरफ़ तवज्जह हो गई है, हर मजहब और हर जाति के लोगों को भी चाहिये कि इधर बहुत जल्दी

तवज्जह करें। एक सर्कारी गौशाला के सुपरिन्टेन्डेन्ट साहिब ने मुझ से कहा कि जब हिन्दुस्तानी चर्बी मिला हुआ घी खाना मंजूर करेंगे तौ उन्हें घी वैसाही मिलेगा। यह सच है परन्तु जब और घी न मिले तौ लोग लाचार होकर जैसा मिलता है वैसाही लेते हैं। पहिले यह आपत्ति युरुप और अमेरिका भी में थी परन्तु अब वहां बड़ी बड़ी डैरी कम्पनियों के जारी होने से मक्खन और दूध दोनों साफ मिलने लगे है। अमरीका में सेंट अलबनस (Albans) में दूध और मक्खन के एक कारखाने में ३००० गौओं का दूध रोज आता है और एक कमरे में १० टन से १२ टन तक मक्खन तैयार होता है। एक टन २८ मन का होता है) और साल भर में १० करोड़ पौन्ड मक्खन १३॥ अरब रुपये का बनता है। वहां पर साल भर में औसत फ़ी आदमी २० पौण्ड (१० सेर) मक्खन खाने को मिलता है, इसके मुकाबले में हिन्दोस्तान में आजकल २० छटांक भी घी औसत फी आदमी साल भर नहीं पड़ेगा। लण्डन में भी हर सुबह एलसबरी (Ailesbury) वगैरा डैरी कम्पनियों की गाड़ियां घर घर दूध और मक्खन पहुंचाती हैं और गली गली फिरती है, वहां पर भी अब यह दोनों चीज़े साफ मिलती है और वहां की हालत से दाम भी कुछ ज्यादा नहा हैं। पदार्थ विद्या (साइंस) की उन्नति से जैसा और कामों मे फायदा उठाया गया है यहां भी उठाया गया है। अब वहां घरपर गौ कोई नही रखता क्योंकि न इतनी जगह है न चारा आसानी से मिल सका है, हर शख्स डैरी कम्पनी से दूध मक्खन ख़रीदता है। लण्डन के गिर्द १५० मील के अंदर ५००० से ज़्यादा डैरी कंपनियां हैं और वहां दस लाख गैलन दूध बाहिर से आता है और हर कए कम्पनी की यही कोशिश है कि हमारा मक्खन और दूध सब से साफ

और अच्छा हो। हिन्दुस्तान में भी यही करना पड़ेगा बिना इसके अब काम नहीं चलेगा। जरूरत इसकी है कि बड़ी बड़ी डैरी कम्पनियां जो लोगोंको घी दूध मक्खन साफ और अच्छा मामूली क़ीमत पर दे सकें सारे कायम की जावें और ऐसा होना शुरू भी हो गया है। हलवाइयों, अहीरों, और घासियों से अच्छे दूध की और शहरों के व्योपारियों से साफ़ घी की जब तक उनके मुकाबले में साफ और अच्छा घी दूध देने वाली कंपनियां न होंगी आशा करनी व्यर्थ है। अगर एक एक शहर में एक २ बडी कम्पनी भी ऐसी हो जायगी तो उसकी हालत फौरन पलट जायगी। संयुक्तप्रान्त की कौन्सिल में सीगे जरायत के डैरेक्टर साहिब ने कहा कि घी और दूध की कमी केवल हिन्दोस्तान पर निर्भर नहीं है किन्तु बहुत से और मुल्कों में भी जहां आबादी बढ़ गई है यही मुशकिल पेश आई है, और उसको वहां इस तरह पर दूर किया है कि थोड़ीसी जमीन में बहुत सा चारा पैदा किया जावे। बड़े शहरों के गन्दे पानी से चारे की फसल खूब तय्यार होसक्ती है और हमारा महकमा इसको करने को तैयार है" लेकिन जो चारा गंदे पानीसे बोया जायगा उसका दूध अच्छा नहीं हो सकता जैसा कि तजरबे से साबित हुआ है। बनारस के अहीरों ने विश्वेश्वर कोऔपरेटिव डेरी कम्पनी ( Co-operative Dairy Co ) बनारस के नाम से एक कारख़ाना जारी किया है, उसके मालिक सब अहीर हैं और सभापति बाबू मोतीचन्द्र बनारस के प्रसिद्ध साहूकार हैं। अहीरों ने सिर्फ़ ३५४) की जमा लगाई है और उन को १००) बनारस बैंक से कर्ज मिले हैं। दूध नक़द दामों पर बिकता है और बिक्री से खर्च निकल कर कुछ बच भी रहता है। कम्पनी अपने हिस्सेदारों से जो अहीर हैं १० सेर

फ़ी रुपया के हिसाब से दूध ख़रीदती है। जानवरों की खिलाई और दूध निकालना एक मैनेजर की निगरानी में होता है। दूध ऐसे बर्तनों में जिनसे निकल सके परंतु जिनके अन्दर कुछ चीज डालने से न पहुंच सके बन्दकर के शहर में भेजा जता है, एक घोड़ा गाड़ी और एक इक्का इस कामके लिये नौकर हैं, शहर के अलग अलग महल्लों में पांच दूकानें दूध बेचने की जारी की गई हैं और वहां ८ सेर के हिसाब से दूध बिकता है और इतनी भीड जितनी रेल के तीसरे दर्जे के टिकट घर पर रहती है होती है, मैनेजर बराबर निगरानी करता है, शहर के बाहिर जमीन किराये पर ली गई है। कुछ हलवाइयों और अहीरों ने बड़ा विरोध किया, दूकानों पर मैला तक फेंका, लाठियां लेकर चढ़आये, ज़मीदारों को बहकाया और कारख़ाने को बन्द करने में कोई बात बाकी न रक्खी, परन्तु ज़िले के हाकिमों की मदद से ज़मीदारों से मामला तै हो गया। इस काम में अभी तक फ़ायदा तौ नही है परन्तु खर्च निकल आता है क्योंकि दूध को शहर में पहुंचाने का खर्च बहुत पड़ता है, जो दूध बचता है उससे दही और मक्खन बनाते हैं परन्तु अभीतक उसमें भी बचत नही हुई है, दूध बड़े आदमियों के घर पर नौकरों की कमी और दस्तूरी वग़ैरः की वजह से नही पहुंचाया जा सका। डेरी में १०० जानवर हैं उनमें से ३० दूध नही देते। औसत दूध का नौमन रोज है छः महीने में ६१४७) का दूध हुआ। मवेशियों के लिये एक पक्का मकान बनाया गया है और जब कोई अहीर जो इस सोसाईटी का मेम्बर हो तकावी लेना चाहता है तो उसे १५॥) फ़ी सदी साल भर में सूदके हिसाब से रुपया दिया जाता है। सिवाय दूधके एक दूसरी सोसाईटी घी बेचने की भी क़ायम की गई है, इसमें भी अहीर शामिल

हैं और उनका घी जमा होकर शहर में बेचाजाता है और आमदनी २४०) है। इससे साबित होगा कि थोड़े से रुपये से भी क्या हो सकता है। डायरी कम्पनियों में जो कोओपरेटिव क़ायदे से बनाई जावेंगी और जिनमें मेम्बर अपना दूध देंगे और अपना इन्तजाम रक्खेंगे ज़मीन के मिलने और शहर में दूध के पहुंचाने की मुशकिल से शायद फ़ायदा कम हो, इस का एक इलाज यह है कि जहां रेलवे स्टेशन पास है वहां रेलवे कम्पनी रियायत के साथ दूध पहुंचा दे जैसा कि बंबई में होता है। वहां हर सुबह एक ट्रेन दूध की आती है। म्युनिसिपेल्टियों को दूध घी पर महसूल कम करना अथवा माफ करना चाहिये इससे भी बड़ा फ़ायदा होगा; केवल अहीरों को शहर के बाहिर रखने से जैसे कुछ शहरों में हो रहा है कोई ज़्यादा फ़ायादा न होगा। अगर अहीरों से दूध अच्छा चाहते हो तो उनके लिये चारे का इन्तज़ाम करो कि जिससे वे वह निषिद्ध और मैली चीजें जो अब गाय भैंसों को खिलाते है न खिलाने पावें, दूधकी निगरानी रक्खो न केवल अहीरों के यहां बल्कि ज्यादातर हलवाइयों के यहां जहां वह बिकता है, शहरों में दूध की निगरानी होनी चाहिये और जो हलवाई पानी मिलावे उसको दूध बेचने की इजाज़त न दी जावे, अगर ऐसा होगा और अहीरों के लिये चारे, ज़मीन और पानी का इन्तजाम म्युनिसिपेल बोर्ड करेंगे तो दूध साफ़ मिलने लगेगा और किसी तरीक़े से नही मिलेगा। हाल में यह मामला फिर संयुक्त की प्रान्त कौन्सिल में पेश हुआ था और गवर्नमेंट ने घी और दूध की कमी और महंगे होने और उसके विद्यार्थियों की तन्दुरुस्ती पर खराब असर की शिकायत के जवाब में कहा कि "हम इस सूबे में मवेशियों की तादाद और नसल के बढाने की कोशिश कर रहे हैं। चारे

की कमी और मंहगे होने से जो मुशकिल लोगों को गाय भैंस रखने में हुई है उसकी बाबत हमें यह मालूम है कि चारा मिलने का सुबीता इस अरसे में कम हो गया है; अब जितनी ज़मीन चरने को बची है उसके रखाने की कोशिश की जा रही है खीरी और बहराईच के ज़िलों में जिन ज़मीदारों ने अपनी जमीन मवेशियों के चरने को छोड़ दी है उनके साथ मालगुज़ारी में बहुत कमी की गई है, और जमना के खादर को चराने के लिये छोड़ने के वास्ते एक कानफ्रेंस हाल में इटावे में हुई थी, गवर्नमेंट इस मामले में जो कुछ हो सकेगा बराबर करेगी परन्तु तिजारत के कायदों में उचित से ज्यादा दस्तन्दाजी नहीं करेगी।"

जो कैटिल कान्फ्रेंस (पशुओं के सम्बन्ध में सभा) लखनऊ में १६०६ में हुई थी उसमें यह तजवीज हुई थी कि म्युनिसिपल बोर्ड अपने रुपये से चरागाह बनावें, डैरी फारम कायम करने वालों की मदद करें, गवर्नमेंट भी डैरी फारम बनाने वालों को तकावी दे और जो लोग मशवरा चाहें उन्हें मशवरा दे, म्युनिसिपेलिटियां दूध बेचने वालों की दूकानों और दूध के कारखानों और गौशालओं की निगरानी का इन्तज़ाम करें और जहां पर गौशाला या दूध तैयार करने के कारखाने हों वहां से शहरों में कम किराये पर दूध पहुंचाने का रेलवे कम्पनियां इन्तजाम करें। इसकी बाबत गवर्नमेंट ने कहा कि हम इन तजवीजों को अमल दरामद करा रहे हैं। इससे जरूर फायदा होगा। बड़ी ज़रूरत इस बात की है कि बड़े और छोटे डैरी फारमसारे कायम किये जावें, छोटे फारमों की आमदनी का तो अन्दाजा बनारस के विश्वेश्वर डैरी फार्म से हो सका है। बड़े कारखानों में इस वक्त कवेन्टर साहिब का कार

खाना अलीगढ़ में है, यह कारखाना १८६१ में गर्वनमेंट ने बनाया था और फिर रियायत के साथ कैवेन्टर साहिब को बेच दिया, अब वहांकरीब ८००) रोज़ का दूध और मक्खन तैय्यार होता है और कैवेन्टर साहिब उससे मालामाल हो गया। उसके यहां दूध निकाल कर स्टिरियालाइज़ किया जाता है कि जिससे उसमें बीमारी के कीड़े न रहने पावें फिर वह बोतलों में इस तरह से बन्द किया जाता है कि हवा बिल्कुल न जाने पावे और वे बोतलें खास इसी काम के लिये बनायी जाती हैं, उनमें दूध बर्षों तक जैसा दूहा गया था वैसाही बना रहता है और उसका स्वाद बहुत ही अच्छा पाया गया। एक बोतल ॥-) को बिकती है और हजारों बोतलें बाहिर जाती हैं। इस से मालूम होगा कि थोड़ी सी कोशिश से कितना फायदा हो सक्ता है। इसके लिये बहुत मैशीनों की ज़रूरत नहीं, १०००) में जितना मिशीनें दरकार होंगी वह सब आजावेगी। कैवेन्टर साहिब ने एक तखमीना दिया है कि जिससे २५ मन दूध का कारखाना ८८८।-)॥ की कर्तों वगैरः से चल सक्ता है, मामूली कारखानों में बिना मशीन के भी काम करने से अगर ईमानदारी बर्ती जावे तो दूध में जरूर फायदा होगा, ऐसा साबित हुआ है।

डैरी फार्म आगरे की और इलाहाबाद की हालत को देखने से साबित होता है कि अगर सिर्फ साफ दूध ही बेचा जावे तो उससे भी ज़रूर फायदा होगा, घी और मक्खन में अगरचे गुंजायश न भी हो तौ भी दूध में तो हमेशा फायदा ही रहेगा। हिसाब से मालूम हुआ कि भैंस के ६ सेर दूध में आध सेर और गाय के १३½ सेर दूध में आध सेर मक्खन निकलता है। सर्कारी गौशालाओं में गौ का दूध मक्खन बनाने के काम में नहीं आता, सब खरीदारों को बेच दिया जाता है, भैंस के दूध

से सारा मक्खन बनता है, हमारे यहां भी ज्यादातर घी भैंस के दूध से ही बनता है गौके दूध में १ सेर में ४ तोलेसे ज्यादा मक्खन नहीं बैठता। २० सेर मक्खन से १६ सेर घी निकलता है, सर्कारी गौशालावाले इसकी तरफ़ तवज्जह यों नही करते कि उनका सारा मक्खन बिक जाता है। यह हिसाब हिन्दु-स्तानी तरीके से मक्खन निकालने का है अंगरेज़ी तरीके से ११ सेर गाय के और साढ़े सात सेर भैंस के दूध से आध सेर मक्खन निकलेगा। इससे अन्दाजा हो सक्ता है कि अङ्गरेज़ी तरीके में जरूर बचत है। अगर विना किसी मेशीन के दूध को कायदे से गरम और ठंडा करके मक्खन बनाया जावे तो करीब करीब वैसाही निकलेगा जैसा कि मशीन से। पहिले दूध को कोयलों की आग पर हलके हलके उबालो और उबलने में बराबर चलाते रहो कि जिससे वह जलने न पावे और गर्मी सारे पहुंच जावे, फिर उसको बर्तन में भर कर ठंडे पानी के बर्तन में लटका दो और बराबर चलाते रहो, फिर उसे एक बर्तन में कि जिस में बरफ का पानी भरा हो रक्खो और वह ६ घंटे तक वहां रहे फिर उसे निकाल कर बर्तन में डाल लो और एक ५ फीट के बांस के टुकड़े को एक तरफ से चीर कर चिरा हुआ हिस्सा दूध में डाल कर ऊपर से उसे बांध कर दो आदमी डोरे से उस बांस को रई के तरह चलावें ऐसा करने से आध घंटे में सब मक्खन निकल आवेगा; यह तरीका किताब डायरी फ़ारमिंग इन इण्डिया में लिखा है और वह बहुत कम खर्च है और सारे हो सक्ता है, इस में मट्ठा नहीं होती परन्तु जो दूध बचेगा वह हलवाइयों के हाथ फौरन बिक जावेगा क्योंकि शहरों में अब भी बहुत सा दूध मक्खन निकाला हुआ ही मिलता है।

बड़े कारखानोमें यह बात शायद नही हो सकेगी, वहां पर मशीनों से काम लेना पड़ेगा। उनमें खास मशीन दो हैं क्रीम सेपरेटर ( Cream separator ) और चरन ( Churn ) सिवाय इनके और भी मशीने हैं, परन्तु वे जरूरी नहीं। इलाहाबाद के सर्कारी डैरी फार्म में दूध निकाल २ कर हाथों से नही छुआ जाता, बल्कि दुहने के वर्तनों में से एक हौज में जो एक ठेल में बना हुआ है डाल दिया जाता है। वह ठेल उस को रेल की सकड से डैरी के दरवाज़े तक पहुंचा देती है, वहां पर वह एक हौज में जो दीवार में बाहिर की तरफ़ बना हुआ है डाल दिया जाता है, बाहिर का कोई आदमी दूध लेकर अन्दर नही जाने पाता। उस हौज से वह दूध नली के ज़रिये से अन्दर की दीवार में एक हौज में जाकर एक मशीन में भरा जाता है जिसे पासचराइजर ( Pasteur-izer ) कहते है। वहां वह एनजिन की भाप से फौरन इतना गरम कर दिया जाता है कि किसी भी बीमारी के कीड़े नही रहने पाते, वहां से वह एक दूसरी मशीन में जो उसी के पास लगी हुई बरफ से भरी होती है ठंडा होने को आता है और चन्द मिनटों में बिल्कुल ठंढा होकर अगर मक्खन बनाना हो तो सेपरेटर में डाल दिया जाता है और अगर दूध रखना हो तो बड़े बड़े पीतल के बर्तनों में ले लिया जाता है और उनसे छोटे छोटे बर्तनों में रख कर गाड़ियों में बेचने को भेज दिया जाता है। इस सारी काररवाई में दूध पर किसी का हाथ बिल्कुल नहीं लगने पाता, इससे साबित होगा कि वह कैसा साफ होगा।

मक्खन बनाने वाला दूध क्रीम सेपरेटर ( Cream Separator ) में डाल दिया जाता है और मशीन हाथ से वा धुंएं से घुमाई जाती है उसकी रफ़ार बड़ी तेज होती

है और ५००० से ७००० हज़ार बार फी मिनिट घूमती है उसमें दो नलियां होती हैं उनमें से एक से मलाई और दूसरी से दूध निकलता है। हमारे सामने ३७॥) सेर दूध से आधे घण्टे से कम में मलाई निकाली गई। यह मलाई हमारे यहां की मलाई से जो उबले हुए दूध के ऊपर जम जाती है बहुत पतली पतली रबड़ी का तरह होती है परन्तु उसमें गांठें नहीं होतीं। ६ गैलन दूध से १० पौण्ड मलाई निकलती है। बाद निकालने के यह मलाई रकाबियों में रखकर एक अलमारी में बन्द कर दी जाती है वहां वह २४ घण्टे तक रह कर उठ आती है और कुछ खट्टी हो जाती है, फिर वह बिलोने को बरतन में डाली जाती है, इस बरतन में और हमारे यहां के बिलोने के बरतनों में यह फर्क है कि हमारे यहां बर्तन दही डालने का रई से अलग होता है इसमें साथ होता है। यह मशीन घुमाई जाती है और उस की हरकत एक मिनिट में ४० या ५० बार होती है उसको चलाते हुए जैसे हमारे यहां दूध बिलोने में करते हैं ठंडा पानी डालते रहते हैं और मक्खन जब ऊपर को तैर आता है तो उसे निकाल लेते हैं। १। सेर मलाई से ॥ सेर मक्खन निकलता है। यह मक्खन दानेदार देखने में खूबसूरत और खाने में बड़ा अच्छा होता है और महीनों तक नहीं बिगड़ता। आगरे के डैरी में घी भी बनता है परन्तु उस मक्खन से जो रद्दी हो जावे, लेकिन वह घी भी हमारे यहां के घी से अच्छा होता है। तरीका वही है जो हमारे यहां है सिर्फ सफ़ाई और जानवरों की अच्छी चराई जिसकी हमें बड़ी जरूरत है, ज्यादा है। दूध और मक्खन अथवा घी का अच्छा होना न सिर्फ उसकी सफाई से तैयारी पर मुनहसिर है किन्तु जानवरों की चराई और उनकी हिफ़ाज़त पर भी बहुत

कुछ है इसलिये जो लोग अच्छा दूध व मक्खन चाहे घर रहने वाले जानवरों से चाहे कारखाने बनाकर चाहें, उन्हें इन गौशालाओं की सी सफाई और चराई और दूध निकालने और उसको रखने और मक्खन तैयार करने के कायदों पर जहां तक हो सके अमल करना चाहिये। थोड़े से कायदे यहां दिये जाते है। मशीन की ज़रूरत इतनी नहीं जितनी होशियारी की।

जानवरों की हिफ़ाजत के क़ायदे

(१) दूध देने वाले जानवरों के साथ हमेशा मेहरबानी से पेश आना चाहिये और जो चीज वे शौक से खावें वह उनको ज़रूर खिलानी चाहिये। जानवर बुरे बर्ताव को खूब समझते हैं और जब उनके साथ सख़्ती होती है या मारा जाता है या गाली दी जाती है यातेज हांका जाता है तो वे दूध चढ़ा जाते हैं, अगर गौ को मारोगे तो उसका असर उसके दूध पर फौरन पड़ेगा। भैंस बड़ी नाज़ुक मिजाज जानवर है, यह समझना कि वह मोटी चीज है चाहे जैसा वर्ताव करलो गलती है, अगर वह एक दफे दूध चुरा जावेगी तो फिर मुशकिल से उतना दूध देगी।

(२) जानवरों को मलने से बड़ा आराम मिलता है। उन को रोज निहलाना चाहिये और नहाने के बाद को खूब पोंछना चाहिये।

(३) गौओं की बहुत गर्मी और सर्दी दोनों से बड़ी हिफाजत करनी चाहिये, अगर वे आराम से रहेंगी तो दूध अच्छा देंगी। गर्मी और सर्दी दोनों का दूध पर बड़ा असर पड़ता है।

(४) जानवरों को जहां तक हो सके उसी खूंटे से जहां वे हमेशा बंधते आये है बांधना चाहिये, खूंटे के पलटने का दूध पर असर होता है।

(५) जब गौवें चर कर आवें तो उन्हें मला जावे और भैंसों को धोया जावे।

(६) चारा देनेका वक्त मुकर्रर होना चाहिये, गर्मी में सुबह के साढ़े चार बजे, दोपहर को और फिर ६ बजे शाम को दिया जावे, जाड़े में ५ बजे सुबह के, दोपहर को और ५ बजे शाम को इन वक्तों की पूरी पूरी पाबन्दी होनी चाहिये।

(७) पूरी दूध की गौ को तीन सेर भूसी अरहर या उड़द और चने की, २ सेर खली और बीस सेर हरा या १० सेर सूखा चारा और नमक बराबर मिलना चाहिये। भैंस की खुराक इससे सवाई होगी। हर जानवर को चारे के साथ नमक के सिवाय १ सेर नमक का डला महीना भर में चाटने को बराबर मिलना चाहिये।

(८) सात सेर दूध के जानवरों को पूरा चारा मिलना चाहिये, उससे कम को कम और जहां बहुत से जानवर हों तो दो सेर या उससे कम दूध देने वालों को सिर्फ औरों से बचा हुआ मिलना चाहिये।

(९) चारा देने से पहिले गर्मी में तीन दफे और जाड़े में दो दफे पानी दिखलाना चाहिये, चाहे पीएं या न पीएं। दूध की सफाई पानी की सफाई पर बहुत कुछ मुनहसिर है, अगर जानवर मैला या खराब पानी पीयेंगे तो उनका दूध बेशक खराब होगा, इस बात का सब को चाहे घर में गौ भैंसें पालें चाहे गौशाले में, पूरा ख्याल रखना चाहिये। सड़े हुए तालाबों पर गड्ढों या शहरों के गन्दे नालों में पानी पीने से बड़ी खराबी होती है। इसकी बड़ी होशियारी करनी चाहिये, जहां बहुत सी भैंस रहें वहां उनके लोटने के लिये पानी का हौज़ या साफ पानी का तालाब ज़रूर होना चाहिये।

(१०) छोटे बच्चों को गर्मी सर्दी दोनों से बचाना चाहिये, जाड़े में उनके नीचे सरपत या घास बिछानी चाहिये, बच्चों को खाना उनके उमर के माफिक दिया जावे, एक महीने के छोटे बच्चों को दूध ही मिलना चाहिये, ज्यों ज्यों बड़े हों घास वगैरः दी जावे, बच्चे अपनी माओं से अलग जगह पर बांधे जावें और उनके दौड़ने फिरने चरने की जगह अलग होनी चाहिये, बच्चों के पाओं के नीचे मट्टी बिछानी चाहिये, छः महीने के बच्चों को खाने में दाना भूसी वगैरः दी जावे जिससे वे बढ़ सकें और पूरे तैयार हो जायें।

जब ओसर २½ वर्ष की हो जावे तौ उसे ग्याभन करा सक्ते हो उससे पहिले ग्याभन कराने से बच्चे कमजोर होंगे।

(११) जानवरों का दूध खामोशी के साथ इस तरह पर दुहा जावे कि जिससे उन्हें आराम मिले, दूध निकालते हुए गुल न मचाया जावे न जानवरों को मारा जावे या गाली दी जावे, दूध चन्द मिनिट में जल्दी से निकाल लेना चाहिये, अगर दूध खराब तरीके से निकाला जावेगा तौ गौ दूध से जल्दी भाग जावेगी, नही तौ व्याहने से ८ नौ महीने तक देगी, गौओं के साथ वही बर्ताव होना चाहिये जो अपने बच्चों के साथ होता है। अगर गौओं को खुश करोगे तौ वे भी तुम्हें दूध से तुम्हें खुश करेंगी।

(१२) जिस मकान में गाय व्याहने को हो वहां पर घास या धान का पिआल बिछाया जावे कि जिससे बच्चे को निकलने में नुकसान न पहुंचे। व्याहने के वक्त कोई गुल शोर न हो न कुत्ते गाय के पास भूंकने पावें। गाय की ज़ेल २४ घण्टे के अन्दर गिर जानी चाहिये नही तो उस को बांस की पत्ती गुड़ के साथ खिलानी चाहिये और पुराना गुड़ २ सेर, आध-

पाव सोंठ आधपाव अजवायन उबालकर दिनमें दो दफे दी जावे, खाने में चोकड़ या दलिया पकाकर दो, अगर जेल फिर भी न निकले तो हाथ से निकलवाओ इस को वाकिफ़कार ग्वाला कर सकेगा। ऐसी सूरत में गाय को घी या पुराना गुड़ उबाल कर दो।

(१३) अगर नई ब्याही हुई गौ का थाख सूज जावे तो उसे गरम पानी से धोने और अरण्डी का तेल गरम करके लगाने से बड़ा फ़ायदा होगा। पानी के साथ शोरा दो और गुड़ घी और काले जीरे का जुलाब दो। थनों के सूजने या ज़ख़म पड़ने में भी यही इलाज काफ़ी होगा, सिर्फ़ इतना और होना चाहिये कि नीम के पानी से धो दो।

(१४) अगर बच्चे की जबान में कांटे पड़ जावे या दाने निकलआवें तो फिटकड़ी के पानी से धो दो, जुलाब के लिये घी जिसमें थोड़ा सलफ्युरिक एसिड (गन्धक का तेजाब) हो पिला दो बड़े जानवरों की ज़बानों मे कांटे न पड़ने के लिये नमक बराबर लगाते रहो इससे बड़ा फ़ायदा सोगा।

(१५) अगर जानवर का पेट फूल जावे तो उसे देसी शराब की एक बोतल पिलाना और पुट्ठों पर तेल और नमक मलना बड़ा फ़ायदा करेगा, घी और आधी छटांक काली मिर्च उबाल कर पिलादो और फिर दो सेर गुड आधपाव अजवायन के साथ दे दो, खाना बन्द कर दो। अगर बुखार आवे तो चारा हलका और दस्तावर दो। यह बहुत मामूली रोग हैं, बड़ी बीमारियों में, किसी अच्छे तजुर्बेकार शालोतृ की रायलेना मुनासिब होगा। अनपढ़ ग्वालों की राय पर जानवर को छोड़ने से उसकी जान का खौफ़ है। अगर नमक बराबर दिया जावेगा, चारा वक्त पर और मुनासिब

और पानी साफ़ होगा, सर्दी गर्मी हवा के झोकों से बचा कर साफ़ मकान में रक्खा जावेगा तो जानवरों को बीमारी कम होगी और घी और दूध दोनों अच्छे मिलेंगे। ऊपर के सब कायदे तर्जुबे के हैं।

## (७) दूध घी की जांच के तरीक़े।

दूध की ख़राबी से हम लोगों में बीसियों बिमारियां पैदा हो सकी हैं और होती हैं। अगर जानवर बीमार हो तो उस का दूध पीने से उसी वक़्त बीमारी पैदा होने का अंदेशा है। दमा और तपेदिक दूध के ज़रिये से जानवरों से आदमियों में पहुंच सके हैं, इसलिये दूध की जितनी होशियारी की जाय उतनी थोड़ी है। जब तक के जानवर की बीमारी का पूरा पूरा पता न लगे उस का दूध कभी काम में न लावो, बल्कि उसे फेंक दो, लालच से ऐसा दूध पीना अच्छा नहीं। जब गाय ब्याहे तो कम से कम आठ रोज तक उसका दूध काम में मत लाओ गाय के दूध में ८७'५ फ़ी सदी पानी होता है। भैंस के दूध में कुछ कम होता है इस लिये अगर गाय या भैंस ख़राब पानी पीयेगी या ख़राब पानी से पैदा किया हुआ चारा खायगी तो उसका असर उसके ख़ून के ज़रिये से उसके दूध में ज़रूर पहुंचेगा। जिन जानवरों को ऐसा चारा जो गन्दे नाले के पानियों से होता है दिया जाता है या सड़ी हुई पत्ती, घास, जड़ खाने को मिलती है उनके ज़रिये से बीमारियां इनसानों में अकसर हो जाती हैं, इसलिये अगरचे दूध में पानी या और कोई चीज़ न भी मिली हो तो भी उसकी तरफ़ से लापरवाही नही करनी चाहिये। अगर पानी मिला हो तो उस का इमतिहान बहुत आसानी से एक औज़ार से जिस को लेक्टोमीटर (Lactomater) कहते हैं हो सकता है इस औज़ार की

दूध का इम्तिहान

यह शकल है। इसको अगर दूध में निडुबाया जावेगा तो खालिस दूधमें शान (एम) M तक डुबेगा। और जितना पानी होगा उतना ज्यादा २ आला डूबता चला जावेगा। यह औज़ार १) या १॥) को आता है और सारे मिल सक्ता है।

अगर उस दूध में शकर मिली होगी तो "लेक्टोमीटर" से पता नहीं लगेगा, उसके लिये (Rosoicin) रसौरसिन और (Dilute Hydrochloric Acid) डाईल्यूट हैड्रो क्लोरीक एेसिड से इमतिहान किया जावेगा लेकिन दूध में मामूली तौर पर सिवाय पानी के और कुछ नही मिलाते हैं इस लिये इस इमतिहान के लिये ज़्यादा रुपया ख़र्च करने या तकलीफ़ उठाने की ज़रूरत नहीं है। अगर उसमें शकर होवेगी तो वह सुर्ख हो जावेगा नहीं तो वह साफ़ रहेगा। अगर दूध में आटा व मैदा व आरारोट होगा तो (Iodine) आयोडाइन के साथ जोश देने से वो नीला हो जावेगा, यह तरीका इमतिहान का बहुत आसान है और हर शख्स काम में लासक्ता है।

अच्छे दूध में (Solids) यानी कड़ी चीज १२.५०-१०० हिस्से में होगी अगर उस में आधा पानी मिलाया जायगा तो उसकी तायदाद १० फ़ी सदी से १५ फ़ी सदी तक घट जावेगी।

## अच्छे मक्खन में ये जुज़ होंगे।

| | हिन्दुस्तानी तरीक़े से बने हुए | अंगरेज़ी तरीके से बने हुए |
|---|---|---|
| पानी (Water) | १२.६६ | १४.६३ |
| चिकनाई (Fat) | ८६.५८ | ८४.७७ |
| दही (Caesin) | ०.३१ | ०.४८ |
| नमक (Salt) | ०.४२ | ०.१२ |

घी की खराबी दूध से भी ज्यादा है, दूध में तो सिर्फ पानी ही मिलाया जाता है। घी में जैसा कि ऊपर कहा है ऐसी २ चीज़ें जो मज़हब और तन्दुरुस्ती दोनों के खिलाफ हैं बराबर मिलाई जाती हैं, और साफ घी का मिलना बहुत मुशकिल हो गया है, न सिर्फ चरबी और तेल घी में मिलाया जाता है, बल्कि अब एक नई चीज और ज़ारी हुई है और वह (Petrol Jelly) पेट्रोल जेली और (Parafin Wax) यानी मट्टी के तेल का मोम है, इसका कोई रंग या खुशबू नहीं होती और वह घी के साथ ऐसा मिल जाता है कि आसानी से मालूम नहीं हो सक्ता। एक करोड़ रुपये के क़रीब का घी कलकत्ते में बाहर से जाता है और उतना ही का क़रीब क़रीब बम्बई में जाता है, और शहरों में भी लाखों रुपये का घी इधर उधर से आता है मगर कहीं भी साफ नहीं मिलता, इसके जांच का एक आसान तरीक़ा यह है कि ६ हिस्से कारबोलिक एसिड (Carbolic acid) और एक हिस्सा पानी मिला कर उसमें से ढाई (२॥) हिस्से लिये जायें और एक हिस्सा घी का मिला कर (Test Tube) शीशे की नली में खूब मिलाया जावे तो जिस कद्र ख़ालिस घी होगा वह (Carbolic acid) कारबोलिक एसिड के साथ मिल जावेगा और चरबी ऊपर

घी का इमतिहान

तैर आवेगी और अगर तेल होगा तो स्याह हलका बन कर ख़ालिस घी के ऊपर आजावेगा। हमने ४ नमूने घी के इम्तिहान किये। उनमें से एक तो बिलकुल साफ निकला जो ख़ास कोशिश के साथ मोतबिर दुकान से मंगवाया गया था, बाक़ी तीन में, एक में से तो सिर्फ चौथाई हिस्सा घी और तीन हिस्सा तेल और चरबी निकली, और दो मे कुछ घी कुछ तेल कुछ चरबी कम वो बेश निकली। घी के साथ छाछ और नारियल, मूंगफली, पोस्त, महुआ आदि के तेल, अरबी उबाल कर मिलाई जाती है इनकी जांच मामूली तौर पर उबालने से सुगन्ध और स्वाद से हो जावेगी।

मैंने कलकत्ते के प्रसिद्ध डाक्टर रायबहादुर चुन्नीलाल बोस ( Assistant Chemical Examiner Government, Bengal ) एसिसटेन्ट केमिकल एकज़ौमिनर गवर्नमेन्ट, बंगाल से दरियाफ़ किया था वे लिखते हैं कि—

अगर ६० बूंद घी शीशे की नली (Test Tube) में रख कर ४ हिस्से ( Chloroform ) क्लोरोफौरम के घुला दिये जावें और ३० बूंद (Phosphomolybdic acid) फौसफोमोलिबडिक एसिड मिला दिया जावे और अंगूठे से शीशे की नली का मुंह बंद करके इन दोनों को घी के साथ हिलाओ तो सिरे पर हरे रंग का दायरा ऊपर बन जायगा जब नली में घी और दोनों दवाइयां जो मिलाई गई हैं हिलने से ठहर जायेगी, अगर घी में कोई तेल मिला होगा तो दायरा ज्यादा सब्ज़ होगा मामूली सब्ज़ दायरे की परवाह न करनी चाहिये। यह इमतिहान सब तेलों के लिये है।

घी दूध की सफाई हिन्दुओं के धर्म के साथ बड़ा सम्बन्ध रखती है, हर पूजा में घी और दूध काम में आते

इस विषय में हिन्दू जातिओं का धर्म

है, इसलिये हर हिन्दू का धर्म है कि इस सफाई को न विगड़ने दे, सरकारी कानून के ख़ौफ से लोग घी मे चरबी मिलाने से अभी तक नही रुके, शायद अगर हर विरादरी के लोग आपस में पंचायत करके ये प्रस्ताव कर लें कि जो कोई उस विरादरी में घी वेचने वाला चरबी मिलावेगा वो विरादरी से ख़ारिज कर दिया जायगा तो इससे जरूर कुछ न कुछ असर होगा। घी की तिज़ारत वहुत कुछ वैश्यों के हाथ में है और कैसे अधर्म की वात है कि इसी क़ौम के लोग जो सारे धर्म के काम करते हैं, धर्मशालायें, पाठशालायें, अन्नक्षेत्र, आश्रम, मदिर आदि वनाते है, साधू और व्राह्मणों को तीर्थों उत्सवों और तिहवारों पर लाखो रुपये का दान करते हैं, श्राद्धों में हज़ारों रुपये खर्च कर देते हैं उनके सिर पर ही इस अनर्थ का टीका लगे। सारी वैश्य जाति और वैश्य कानफरेन्स को चाहिये कि इसको रोकने में तैयार हो जाय। बहुत सा रुपया वैश्यों का ही ४) ५) ६) सैकड़ा माहवारी सूद पर क़सावों में लगता है और उसी से वो गऊ भैंसें खरीद कर चमड़े और मांस की तिजारत करते है, मेरे एक वड़े माननीय स्वर्गवासी मित्र ने मुझ को यह लिखा था कि हिन्दू गऊ रक्षा वहुत पुकारते हैं, लेकिन यह तो वतलाइये कि कितने व्राह्मण और और वडी जातियों के हिन्दू गैर कौमों के साथ चमड़े की तिजारत में शरीक नहीं हैं? जव तक इसकी रोक न होगी कुछ नही हो सक्ता।

वहुत से गांओं में सैकडों मवेशी चमड़े के लिये ज़हर देकर मार दिये जाते है, चमडे के ठेकेदार चमारों के जरिये

जिमींदारो का धर्म

से मवेशियों को मरवाते हैं, यह ज़हर जानवर के मांस के अंदर शिगाफ़ करके भर

दिया जाता है और वो फौरन मर जाता है इस तरह पर खाल के लालच से बहुत सी गौवें मार दी जाती हैं और कहीं कहीं ज़िमींदार आधा चरसा लेते हैं इसको भी रोकना देश के हर एक हितकारी का फ़र्ज़ है और हर हिन्दू ज़मींदार को अपनी ज़मींदारी से इसको फौरन हटा देना उसका बड़ा धर्म है।

मवेशियों के कटने का कारण बहुत कुछ हिन्दू ही कहे जा सक्ते हैं क्योंकि उनके हाथ से ही वे कसाबों के पास पहुंचते हैं, इसलिये अगर हिन्दू चाहें तो ये पशुहिंसा बहुत कुछ बंद हो सक्ती है और इस का इलाज यह है कि अपने पशुओं को दूसरों के हाथ जहां तक हो में न जाने दें। और कोमों के लोगों से यह अपील करना कि पशुहिंसा न करो व्यर्थ है इलाज खुद उनके हाथमें है और वोही खुद उस को कर सक्ते हैं। तिजारत स्वतंत्र है, हर शख्सको अख़तियार है कि अपनी चीज दूसरेको दे न दे और अगर उसे वह दे दे तो दूसरा उसको जैसा चाहे वैसा काम में लावे। हर शख्स का यह तजुरबा है कि हर पैंठ और बाज़ार में जहां जानवर बिकते हैं वहां क़स्साब ही ज्यादा ख़रीदने वाले और हिन्दू बेंचने वाले होते हैं, इसलिये अब वो वक्त आ गया है कि तमाम मुल्क दोस्त लोग इधर तवज्जह करें, पुण्यवान जो इतना रुपया पुन्य करते हैं उसका कुछ हिस्सा जानवरों की रक्षा में लगावें। चारे की फ़सल हर गांव में बोई जाय, घास रखवाई जाय, जानवरों के लिये १० दस फ़ी सदी ज़मीन बनजर छोड़ी जाय और उस पर महसूल माफ़ किया जाय,

उपसहार

हर काश्तकार जो एक हल की खेती करता हो वो कम से कम एक गाय रक्खे, हर परगने में गांव के हल्के क़ायम किये जांय और उनमें गऊशालाएं बनाई जांय, ये गौशालायें केवल खैराती न हों बल्कि तिजारत

के कायदे से बनाईजाएं, उनमें आधे जानवर दूध देने वाले और आधे नकारा और बूढ़े रक्खे जांय और घी और दूध बराबर बेचा जाय, जो जमीन बनजर छोड़ी जाय उस पर जिमीदार अपना लगान और गवर्नमेंट उतना ही हिस्सा मालगुज़ारी का माफ़ करे। हर सूबे के कौनसिल के हिन्दू मेम्बरों का यह पहला काम होना चाहिये कि वे गवर्मेन्ट की तवज्जह जैसा कि गवर्नमेंट आफ़ इन्डिया ( Government of India ) ने पिछले साल कहा था दिलाकर मालगुजारी माफ़ करायें, बद जंगलों में जहां मवेशी नही चरने पाते है वहां मवेशीचरने पावें और जैसा कि अवध में गवर्नमेंट आफ़ इन्डिया ने किया है सब मोकामों पर होना चाहिये। सड़क की पटरियों की घास माफ होनी चाहिये और जो फसल कि चारे की बोई जाय उस जमीन पर जिमीदार उस फसल का लगान कम करदे और गवर्नमेन्ट उतना हिस्सा मालगुज़ारी का अगली फसल तक मुलतवी करदे।

जिन हिन्दू रियास्तों में गौ बध होता है वहां जैसे कि कश्मीर और काठियावार की रियास्तों में बंद है बंद होना चाहिये और जैसा कि कश्मीर और टिहरी और और रियास्तों में कायदा है वहां के मवेशी बाहर न जाने पावें।

जो तिजारत खुश्क गोश्त की बरमा के साथ होती है उस पर फौरन तवज्जह होनी चाहिये और हर म्युनिसिपैलिटी उस पर सख्त महसूल लगाकर या और मुनासिब जरियों से रोके, बहुत से जानवर जो इस तिजारत के लिए कटते हैं वे नाकारा या बूढ़े नहीं होते इसका रोकना हर म्युनिसिपैलिटी का काम है।

पढ़े लिखे जवान आदमियों को जिन्हों ने अंगरेजी तालीम पाई है और जो रोजगार की तलाश में फिरते है

चाहिये कि (Dairy farming) डायरी फार्म की तरफ़ ध्यान दें और दूध और घी की तैयारी और मवेशियों की नसल बढ़ाने और उनके रक्षा के तरीकों को जो आजकल रायज हैं जानें, हर शहर के पास बड़े (Dairy farm) डायरी फार्म कायम करावें और उनके कायम करने में वहां के म्युनिसिपल और (District board) डिस्ट्रिक्ट बोर्ड रिआयत से किराये पर ज़मीन देकर दूध घी पर महसूल माफ़ करके सांड़ रख कर लोगों की मदद करें। घी और दूध की जांच बराबर होता रहे और जहां ख़राब हो फौरन फिकवा दिया जाय।

खुश्कसाली और कहतसाली के समय में घास और चारा जहां ज्यादा हो वहां से दूसरी जगह लाया जाय और और लोगों को मुनासिब दामों पर दिया जाय। इस वक्त जो खुश्क साली इस प्रान्त में हुई है उससे जितनी तकलीफ़ पशुओं को है उतनी मनुष्यों को नहीं है शहरों में भूसा एक मन का भी नहीं मिलता और प्रतिदिन दाम बढ़ रहे हैं पशु मरे चले जाते हैं इसकी तरफ़ फौरन सबकी तवज्जह होनी बड़ा धर्म का काम है सच्ची पशु रक्षा यही है।

ओं तत्सत्।

WORKS OF

## Rai Bahadur LALA BAIJ NATH, B. A.,

Hony Fellow Allahabad University, Retired Judge, U.P.

---

**Hinduism: Ancient and Modern,** Compiled from Original Sources and illustrated in life, with introduction by the late Swami Ram Tirthaji Maharaj, M. A., PP 336 New edition, revised and greatly enlarged Cloth, Rs 3, Paper, Rs 2 Spoken of highly by scholars in India and Europe, and the press, and approved of by the Text-Book Committee, U. P., for School libraries and patronized by the Government

**Ashta Vakra Gita** translated into English with Sanskrit Text and introduction, PP 92 Annas 12.

**The Bhagvad Gita in Modern life**—being a concise exposition of its religion and philosophy as applicable to different aspects of modern society, with illustrations from the life of the Teacher (Sri Krishna) and the thoughts of eminent men of India and other countries, PP 110, Re 1

(Approved of by the Text-Book committee, U. P., for prizes and school libraries)

**Suggestions For Religious Education and other Reforms,** pp 81, As 8 Both these books have also been approved by the Bombay Government for Secondary school libraries

**The Plague in India,** its causes, prevention and cure Patronized by the Government As 4

**Adhyatma Ramayana** translated into English with Notes, pp 227, Royal Octavo, Rs 3 Patronized by the Government U. P.

*Apply to* —The Manager,

THE VAISHYA HITKARI,

MEERUT CITY

OR

B. KRISHNA LAL, B. A.,

96, CIVIL LINES, AGRA

## राय बहादुर लाला बैजनाथ साहिब बी. ए

### आनरेरी फ़ेलो इलाहाबाद यूनीवरसिटी, रिटायर्ड जज की बनाई हुई पुस्तकें।

---

योगवाशिष्ट, महा रामायण—१६५२ सफ़े... मू०

धर्मविचार—भारत के धर्म व वर्णाश्रम की ऐतिहासिक समालोचना और उसका संशोधन सफ़े १८० ... मू०

धर्म शिक्षा—श्रुति, स्मृति, इतिहास, पुराण प्रतिपादित धर्म व वर्णाश्रम के मुख्य नियम और संक्षिप्त व्याख्या-यह पुस्तक सर्व साधारण और विद्यार्थियों के लिये पंडितों की सम्मति से बनाई गई है दूसरी बार छपी है और बहुत सी रियासतों के मदर्सों में जारी हो गई है सफ़े २६०

भारत बिनय ४८ सफ़े ... ... ... मू०

शास्त्रोक्त उपासना—स्वामी रामतीर्थ जी महाराज की भूमिका सहित ३०० सफ़े ... मू०

हिन्दू सोशल रिफ़ाम—१५४ सफ़े मू०

सच्चा साधु—स्वामी रामतीर्थ जी का जीवन चरित्र और उपदेश—४८ सफ़े ... ... मू०

सनत्सुजात गीता भाषा टीका सहित ७६ सफ़े मू०

अनुगीता—महाभारतान्तर्गत कृष्ण भगवान का उपदेश अर्जुन को। ... . छप रही है

ھندوستاں گذستہ و حال ... ... قیمت ایک روپیہ

پلیگ اور اسکا علاج - اردو - ھندی - بنگالی قیمت آدہ آنہ

" انگریزی ... قیمت چار آنہ

رام اپدیش - سوامی رام تیرتہ جی کے اپدیش قیمت دو آنہ

डांक ख़र्च इससे अलग होगा

मिलने का पताः—**दफ़्तर वैश्य हितकारी, मेरठ.**

अथवा बा० कृष्णलाल, ६६ सिविल लाइन्स, आगरा.